एक बार किसी कवि ने इन्ही बखतसिंह को अपने एक घोड़े को 'वापो', 'वापो' कहते और दुलारते हुये देखा। उसने ताना मारते हुये निम्न विसहर कहा —

वापो मत कह बखतसी, कापत है केकाण।
एक वार वापो कह्या, पवंग तजेला प्राण॥

(हे बखतसिंह ! घोड़े को 'वापो' कह कर न पुकार। वह प्राणभय से कांप रहा हैं। यदि एक बार जो फिर 'वापा' कह दोगे तो यह घोड़ा भय के मारे अपने प्राण तज देगा।)

'विसहर' के रूप मे की जाने वाली भर्त्सना का लक्ष्य दुर्गुणो को वढने से रोकना था। अपने पिता को स्वयं मार देना, इससे वढ कर कृतघ्नता क्या होगी ?

'विसहर' की सम्वेदना में अपेक्षाकृत कम तीखे व्यग भी राजस्थानी काव्य में वहुतायत से मिलते हैं। वाकीदास की व्यंगमय कविता इसी प्रकार की है। उन्होंने उन व्यापारियों को लतेड़ा है जो स्वार्थ सिद्धि के लिए अपने मित्रों का भी ध्यान नही रखते।

जल छाणे, दिन जीमही, लीली वस्त न खाय।
दोसत हूं देता दगो, कसर न राखै काय॥

(वे जल को छान कर पीते हैं, दिन में ही भोजन कर लेते है और (अहिंसा की दृष्टि से) हरी वस्तुयें (सब्जी) नही खाते किन्तु मित्र को धोका देने मे कोई कमर नही रखते।)

उनकी 'कुकवि वत्तीसी', मावडिया मिजाज,' 'कृपण दर्पण', 'कायर वावनी' आदि रचनायें इसी प्रकार की हैं। किन्तु इनमे कवि ऊमरदान के काव्य सा असतुलन नही है। ऊमरदान ने 'राम-स्नेही' सम्प्रदाय के साधुओ से चिढ कर अच्छी खबर ली है, पर वह व्यगात्मक काव्य के स्थान पर निन्दात्मक कविता वन पडी है। प्रस्तुत चर्चा का हमारा उद्देश्य राजस्थानी कविता मे पाये जाने वाले व्यग के प्रकारों की जानकारी तक ही सीमित है अत. ऐतिहासिक दृष्टि से इस पर विचार नही किया गया है।

## वयण-सगाई

डिंगल कविता मे विभिन्न प्रकार के अलंकारो का प्रयोग किया गया है, किन्तु यह आश्चर्य की वात है कि काव्यरूढियो को वहुत अधिक परिमाण मे संजो कर चलने वाली डिंगल कविता–धारा अलकारो के प्रति अधिक उत्साही नही रही। डिंगल के अधिकाश कवि, केवल अलंकार के मोह मे पड कर, अपनी रचनाओ को निर्वीर्य वनाने के हिमायती कभी नहीं रहे। उन्होने अलकार-प्रयोग के सम्वन्ध मे पूर्ण संयम से काम लिया है। अलकारो को, उन्होने अपनी कविता-कामिनी के सौन्दर्य-वृद्धि का साधन मात्र ही माना है, उसे साध्य कभी वनने नही दिया। साधन और साध्य का यह अन्तर उनके सामने सदैव स्पष्ट था। यही कारण है कि डिंगल कविता, रूढ़ियों

से पूर्णतया शृंखलित होने पर भी प्राणवान है। इसका यह अर्थ नही कि डिंगल कविता मे अलंकारो का प्रयोग नही हुआ, पर अलकार कविता के एक अंग-मात्र बन कर रहे, वे कभी कविता पर छा नही सके। डिंगल कविता मे हमे उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि सादृश्यमूलक और अनुप्रास, यमक, श्लेष आदि शब्दालंकारो का सफल प्रयोग मिलता है। पर एक अलंकार को, डिंगल कवियो ने, बडी तत्परता और इतनी कड़ाई से प्रयुक्त किया है कि वह अलकार, केवल अलकार मात्र नही रहा अपनी सज्ञा त्याग कर, वह अनिवार्य काव्य-तत्व के रूप मे ग्रहीत किया जाने लगा। वह राजस्थानी कविता की एक विशेषता वन गया। इस शब्दालकार को 'वयण-सगाई' (वर्ण-सगाई या वर्ण-सम्बन्ध) कहा जाने लगा।

'वयण-सगाई' एक शब्दालंकार है। राजस्थानी परम्परा से अपरिचित विद्वानो ने इसे एक छद मान लिया है,[1] जो सर्वथा अनुचित है। 'वयण-सगाई' के अनुसार, सामान्यत: कविता के किसी चरण के प्रथम शब्द का प्रथम अक्षर, उसी चरण के अन्तिम शब्द के प्रथम अक्षर से मिलता है। जैसे —

अकवर गरव न आंण, हींदू सह चाकर हुआ।
दीठो कोई दीवाण, करता लटका कटहड़े ॥

(हे अकवर ! मन मे इस वात का गर्व न कर कि हिन्दू सरदार तेरे सेवक हो गये हैं। क्या तूने कभी इकलिंग के दीवान, महाराणा प्रताप को कटहड़े मे मुजरा करते देखा है ?)

यहा प्रथम चरण के 'अकबर' और 'आण', दूसरे चरण के 'हीन्दू' और 'हुआ', तीसरे चरण के 'दीठो' और 'दीवाण' और चौथे चरण मे 'करतो' और 'कटहड़े' मे वयण-सगाई है। 'वयण-सगाई' नामक इस अलकार का उल्लेख सस्कृत, प्राकृत अथवा अपभ्रश के काव्यशास्त्रो मे नही पाया जाता। न अन्य भारतीय भाषाओ मे इसके इस स्वरूप की उपलब्धि ही होती है। अत: अलकार के क्षेत्र मे 'वयण-सगाई' डिंगल कवियो की विशिष्ट उद्भावना है और अलंकार-शास्त्र को उनकी एक विशिष्ट देन कही जा सकती है। अस्तु —

डिंगल मे रचित कविता का प्रत्येक चरण का पहला अक्षर उस चरण के अन्तिम शब्द के प्रथम अक्षर से मिले—कितना बडा वन्धन है यह ! डिंगल कवियो ने इस नियम का कडाई से पालन किया है। हा यह बात अवश्य है कि 'वयण-सगाई' के कालान्तर मे अनेक भेद बनते चले गए, जिससे कवियो को अधिक सुविधा हो गई। पर प्रश्न यह आता है कि सस्कृत वर्ण-वृतो की क्लिष्टता से बचने वाली कविता पर यह बन्धन कैसे हावी हो गया ? और इस प्रश्न के उत्तर मे हमे डिंगल के लक्षण-ग्रन्थो की शरण मे जाना पड़ता है। मछाराम ने अपने ग्रथ 'रघुनाथरूपक' मे लिखा है —

१—नामवरसिंह : हिन्दी के विकास मे अपभ्रंश का योग – पृ० ३०।

आवे इण भाषा अमल, वयण-सगाई वेश ।
दग्ध अगण वद दुगण रो, लागे नह लवलेश ।।
० ० ०
खून किया जाणी खलक, हाड़ वैर जो होय ।
वणै सगाई वयण तो, कलमस रहै न कोय ।।

(अर्थात् इस डिंगल भाषा मे ऐसा नियम है कि यदि अक्षरो की वयण-सगाई मिल जाती है तो दग्धाक्षरो का, अशुभ गणो का और अशुभ द्विगुणो का कुछ भी दोष नही लगता ।

(ससार में यह प्रसिद्ध है कि किसी की हत्या करनेसे जो वैरभाव हो जाता है, वह भी वाग्दान से विवाह सम्बन्ध हो जाने के बाद दूर हो जाता है । वहा फिर किसी के मन मे, किसी भी प्रकार की दुरभिसधि नही रहती ।)

इसका यह अर्थ निकला कि डिंगल कवियो ने इस 'वयण-सगाई' को दग्धाक्षरो, अशुभ गणो व द्विगुणो की झझट से बचने के लिए अपनाया, पर यह साधन महगा रहा । इस पर विस्तारपूर्वक विचार करने के पहले हम दग्धाक्षरो, अशुभ गणो व द्विगणो सम्बन्धी आवश्यक जानकारी प्राप्त कर लें तो उचित होगा ।

दग्धाक्षरो के सम्बन्ध मे विद्वानो में परस्पर मतभेद है । कुछ लोग, केवल आठ दग्धाक्षर मानते हैं और उनका कविता के प्रारम्भ मे प्रयोग निषिद्ध ठहराते हैं । वे अक्षर ये हैं—ह, झ, ध, र, घ, न, प, और भ । आठ दग्धाक्षर मानने वालो की मान्यता है कि कविता में 'हकार' का प्रयोग हित की हानि करता है । 'झकार' शरीर मे व्याधि उत्पन्न करता है । 'धकार' राज-भय कराता है । 'रकार' धन का नाश कराता है । 'घकार' स्त्री और शरीर का नाश करता है । 'नकार' अकारण ही मनुष्य को नीचा दिखाता है । 'पकार' यश का नाश कराता है । 'भकार' परदेश मे भटकाता है । इन आठ अशुभ अक्षरो से कविजन सदा बचें । जिन पिंगलाचार्यों ने चौदह दग्धाक्षर माने हैं, उनका मत है–'मकार', 'दकार' और 'पकार' यह आद्य शब्द के मध्य में नही लाना चाहिए । 'झकार', 'टकार' और 'ककार' इनको आदि शब्द के अन्त मे नही रखना चाहिए और ह, ज, ध, र, घ, न, प, भ,–इन आठ अक्षरो को आदि मे नही लाना चाहिए । कुछ आचार्यों द्वारा ग, ड, ठ, ट, थ, ण, द्र, ल, प, म, ह, झ, ध, र, घ, नृ, ष, और भ,–इन अठारह अक्षरो को दग्धाक्षर माना गया है । कवि को अपने कर्म मे तल्लीन रहते हुए भी इन दग्धाक्षरो के प्रति सतर्क रहना जरूरी था । इसी प्रकार उन्हे अशुभ गणों को भी कविता के प्रारम्भ मे नही लाना चाहिए । 'मगण' 'नगण' 'यगण' और 'भगण' ये चार शुभ गण हैं और शेष चार गण, यथा, 'सगण' 'तगण' 'रगण' और 'जगण' अशुभ है–इन्हे कदापि कविता के प्रारम्भ मे न आने दिया जाय ।

अभी तो हम दग्धाक्षर व अशुभ गणो के सम्बन्ध मे उलझ रहे है । द्विगणो का चक्कर तो बेहद पेचीदा है । यह तो हम सब जानते हैं कि गण आठ होते हैं,

यथा—य, म, त, भ, न, र, ज, और स गण। इनमे से 'मगण' और 'नगण' इन दानो गणो को मित्र-गण माना जाता है। 'भगण' और 'यगण' को भृत्य (सेवक) 'जगण' और 'तगण' को उदास और 'सगण' और 'रगण' को शत्रु की सज्ञा दी गई है। आचार्यों के अनुसार 'मित्र' और 'उदास' गणो का सम्बन्ध सुखो को दुखो मे वदल देता है। 'मित्र' व 'शत्रु' गणो का सम्बन्ध सज्जनो को हानि करता है। 'उदास' और 'शत्रुगण' मिल कर अशुभ योग का निर्माण करते हैं। 'दास' और 'उदास-गणो' की मैत्री घनक्षय करती है और 'दास' और 'शत्रु' गणो की निकटता दुश्मनी मे वदल जाती है। 'शत्रु गणो' के साथ 'भृत्य गणो' के मिलने से शोक की वृद्धि और 'शत्रु' तथा 'उदास गणो' के साथ से वश-विनाश होता है। कितनी विचित्र भूल-भुलैया है! कवि-कविता क्या करता है, बडी वीरता का, साहस का प्रदर्शन करता है। लोक-कथाओ के राजकुमार की तरह यदि वह दग्धाक्षर रूपी पहरेदारो से अपने को वचा कर, अशुभ गणों रूपी चारो समुद्रो को पार कर, द्विगणो के तिलस्म को वेध सकने मे सफल हो जाता है तो कही जाकर कविता सुन्दरी तक उसकी पहुँच होती है। कितनी भयकर और अधिक है उसकी वाधायें! और इन वाधाओ से बचने के लिए उसे 'वयण-सगाई' रूपी जादू की चटाई जो मिल गई।

और डिंगल कवि ने अगणित वन्धनो से मुक्त होने के लिए, अपने को एक नये वन्धन मे वाध लिया। यह स्वाभाविक ही था। काटा, काटे से ही निकाला जाता है। चिकित्सक विष को प्रभावहीन करने के लिए प्रति-विष की शरण लेता है। अतः यदि डिंगल कविता ने दग्धाक्षरो, अशुभ गणो और द्विगणो के दोषरूपी शृ खलाओ को तोड़ने के लिए, अपने को 'वयण-सगाई' के बन्धनो में जकड़ा तो यह सहज ही था।

वैसे डिंगल के रीति-ग्रन्थो मे वयण-सगाई का निर्वाह करना अनिवार्य नही माना है और निर्वाह न होने को दोष भी नही ठहराया है, फिर भी मध्यकालीन कवियो ने इसका इतनी कट्टरता से पालन किया है कि पश्चवर्ती कवियो को इसे एक काव्य-नियम के रूप मे ग्रहण करने को वाध्य होना पड़ा है। यदि कोई कवि, किसी स्थान पर 'वयण-सगाई' का निर्वाह नही कर पाता तो वह कोई काव्यदोष नही माना जाता था, परन्तु वह उसकी काव्य अक्षमता का द्योतक माना जाता था। बूँदी के महाकवि सूर्यमल्ल पहले कवि थे, जिन्होने 'वयण-सगाई' के पालन करने मे, अनेक वार भावो की उचित अभिव्यक्ति और सवेगो का स्पष्टीकरण सफलतापूर्वक कविता मे नही हो पाता है और कभी कभी तो इसीलिए रसोद्रेक भी वाधा पहुँचाती है, यही विचार कर, उन्होने अपनी 'वीर सतसई' मे, इस नियम मे ढील बरती और अपनी सफाई के रूप मे निम्न दोहा लिखा :

वयण-सगाई वालिया पेखीजै रस पोस।
वीर हुतासण बोल में, दीसे हेक न दोस॥

(वयण-मगाई के नियम को जला देने से, वीर-रस का पोषण ही दिखाई पडता है। उस हुतासन (अग्नि) की दीप्ति मे दोष तो एक भी नही दिखाई देता।

अग्नि, जिस प्रकार सभी खराबियो को जला कर शुद्ध बना देती है, उसी प्रकार वीर-रस सभी काव्य दोषो को छिपा लेता है।)

'वयण-सगाई' के सात भेद माने गये हैं, जिनमे तीन मुख्य हैं–उन्हे उत्तम (अधिक), मध्यम (सम) और अधम (न्यून) कहा जाता है।

१–उत्तम या अधिक प्रकार की 'वयण-सगाई' मे चरण के पहले शब्द और अन्तिम शब्द के आदि के वर्गों को मिलाया जाता है–यथा —

जिण वन भूल न जावता, गैंद गिवड गिडराज।
तिण वन जबुक ताखड़ा, ऊधम मडे आज॥

(जिस वन मे हाथी, गेंडे और सूअर भय के मारे भूल कर भी नही जाते थे, वहा आज (सिंह के न होने से) गीदड़ भी वडे शक्तिवान बने उपद्रव कर रहे हैं।)

२–मध्यम या सम 'वयण-सगाई' मे चरण के प्रथम शब्द के आदि के अक्षर और अन्तिम शब्द के मध्यम अक्षर का मेल किया जाय . जैसे —

नाम लिया थी मानवां, सरकै कलुष विसाल।
मह जैसे भेटै तिमर, रमम परस किरमाल॥

(हे मनुष्य ! प्रभु के नाम-स्मरण से तुम्हारा सारा विपुल पाप उसी प्रकार खिसक जायेगा, जिस प्रकार सूर्य की रश्मि से पृथ्वी का अन्धकार, स्पर्श मात्र से तिरोहित हो जाता है।)

३–अधम या न्यून 'वयण-सगाई' मे चरण आदि के और अन्त के अक्षरो को मिलाया जाता है, जैसे —

मरद जिके संसार मे, लखजै जीव विसाल।
रात दिवस रघुनाथ रा, लेवै नाम रसाल॥

(इस ससार मे जो भी (समझदार) मनुष्य हैं, वे ससार के राशि-राशि जीवो को देख कर (यह समझ कर कि इन्हे प्रभु ने बनाया है) रात-दिन भगवान राम का नाम लेते रहते हैं।)

इन तीनो भेदो के सम्बन्ध मे निम्न दोहा पाया जाता है —

वरण मित्त जू धरण विव, कवियण तीन कहत।
आद अधिक, सममध अवर, न्यून अक सो अंत॥

(वर्ण-मैत्री कराते समय कवियो ने तीन 'प्रकार' कहे हैं। जब किसी चरण के आदि अक्षर का मेल अन्त के शब्द के आदि अक्षर से, मध्यम अक्षर से या अन्तिम अक्षर से हो तो उसे क्रमश: अधिक, सम और न्यून वर्ण-मैत्री (वयण-सगाई) कहेगे।)

## डिंगल में काव्यदोष

डिंगल काव्य का अपना निजी छन्द विधान है उसी प्रकार अपना निजी काव्य-शास्त्र भी है। उसके काव्यालकार भी अपने ही ढग के हैं। 'वयण-सगाई' का प्रयोग

अन्य भाषाओ मे नही पाया जाता है। इसी प्रकार डिंगल कविता मे काव्यदोष भी बहुत कुछ अपने हैं। राजस्थानी काव्यशास्त्रियो ने कविता मे ग्यारह दोष माने हैं, हम यहा उन्ही पर विचार करेंगे।

काव्य के मुख्य अर्थ की प्रतीति मे बाधा पहुचाने वाले को काव्य-दोष कह कर पुकारा जाता है। जैसा कि पहले उल्लेख किया जा चुका है, डिंगल मे ग्यारह प्रकार के काव्यदोष माने जाते हैं यथा (१) अंध, (२) छबकाल, (३) हीन, (४) निनग, (५) पागलो, (६) जात विरोध, (७) अपस, (८) नालछेद, (९) पखतूट, (१०) बहरो और (११) अमगल।

हम आगे चल कर डिंगल के मान्य और प्रामाणिक रीतिग्रन्थ 'रघुनाथरूपक' के आधार पर इन काव्यदोषो की विवेचना करेंगे। यह ग्रन्थ जोधपुर के महाराजा मानसिंह जी के कृपापात्र कवि मछाराम का बनाया हुआ है और अपने ढग का एक ही ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ मे डिंगल भाषा की कविता की रीतियां, छद भेद, छन्द लक्षण, अलकार, गुणदोष आदि का समावेश कर लिया गया है। अस्तु—

(१) अंध दोष

जिस गीत अथवा कविता मे उक्ति का एक ही ढग से निर्वाह न हो उसे अंध दोष कहते हैं – यथा

दिलड़ा समझ रे सगलो जग दाखै,
पछै घणो पिछतासी।
पुरष जनम कद तू पामेला
गुण कद हरिरा गासी ॥१॥
मात पिता बधव दौलत-मद,
सुत त्रिय जोड सधाणो।
मायारा आडबर मांहैं,
बदा ! केम बंधाणो ॥२॥
समुझै क्यू न अजू समझाऊ,
भूल मती हिव भाया।
दौडे ऊमर चटका देती,
छित जिम बादल छाया ॥३॥
सोवै खाय करै नहैं सुकृत,
खोवै दीह खलीता।
प्रीत करै सिमरै सीतापत,
जिके जमारो जीता ॥४॥

हे मन ! समझ, सम्पूर्ण जगत कहता है, नही तो फिर बहुत पश्चाताप करेगा। मनुष्य-जन्म फिर कब तू पावैगा, और कब ईश्वर के गुणानुवाद गावैगा ॥१॥

माता-पिता, भाईवन्धु, धनमद, पुत्र और स्त्री से तूने अपना सम्बन्ध मिलाया है और हे ईश्वर के सेवक ! इस माया के आडम्बर मे क्या बँधा हुआ है ॥२॥

मैं अब भी तुझे समझाता हूँ, समझता क्यो नही है । हे भाई ! अब भी भूल मत कर। यह उम्र पृथ्वी पर वद्‌लो की छाया की तरह चुटकी देती हुई दौड़ रही है ॥३॥

यो तो सब ही खा करके सो जाते हैं, पुण्य नही करते हैं और दिन खाली ही (व्यर्थ ही) खोते है। किन्तु जो प्रेम से सीतापति (रामचन्द्र का) का स्मरण करता है उसने ही जीवन मे विजय प्राप्त की ॥४॥

इस गीत के प्रथम और द्वितीय द्वाले मे (दल मे) परामुख उक्ति है और तृतीय द्वाले मे सन्मुख उक्ति है और फिर चतुर्थ द्वाले मे परामुख उक्ति है। इसमे एक ही उक्ति का निर्वाह नही हुआ, अत. इसमे अंधदोप है।

(२) छवकाल दोप —

जहा कविता में डिंगल के अतिरिक्त अन्य भापाओ के शब्दो का प्रयोग होता है, वहा छवकाल दोप माना जाता है।

वन वैठो भला चढो गिर-वदरी, धरा भेप के धारो ।
चित नँह लग्यो रामरै चरणा, नँह जव लग निसतारो ॥१॥
प्रीति करै तीरथ रै ऊपर, मोज दिये मनमानो ।
तक्यो न मन हर पग जिहताई, पार न उतरै प्रानी ॥२॥
कर विधान करवत ले कासी, ले व्रजरेणू लेटै ।
पग्यो न दिल प्रभुरै पद पंकज, मिसत न यातिक भेटै ॥३॥
भैरव देव अदेव भलाई, निरखो फिर फिर नैना ।
मुगत तणी सातारो मालक, हरि विन दाता है ना ॥४॥

चाहे वन मे जाकर तप करो, चाहे वद्रीनाथ जी के पर्वतो पर चढ कर गल जावो, और चाहे कितने प्रकार के भेप धर कर पृथ्वी मे फिरो, किन्तु जव तक रामचन्द्र भगवान के चरणो में मन नही लगा, तव तक इस ससार से छुटकारा नही हो सकता ॥१॥

चाहे तीर्थो के ऊपर खूव प्रेम हो, और चाहे मन इच्छित आनन्द भोगने को मिले हो किन्तु जव तक ईश्वर के चरणो को मन लगा कर नही देखा तव तक प्राणी का उद्धार नही हो सकता ॥२॥

चाहे विधि अनुसार काशी मे करोत ले और चाहे व्रजभूमि मे लेटे, किन्तु जव तक मन ईश्वर के चरणारविंद मे अनुरक्त नही हुआ तव तक स्वर्ग नही मिल सकता ॥३॥

चाहे भैरव आदि देव और अदेवो को वार वार नेत्रो से देखो, किन्तु मुक्ति की प्राप्ति का मालिक ईश्वर के सिवा और कोई भी देने वाला नही है ॥४॥

इस गीत मे प्राणी, भेटै, लेटै, नैना, भिसत, त्यातिक और जबलग ये शब्द व्रज-भाषा और फारसी के हैं। अत इस प्रकार जो भाषा विरुद्ध शब्द जहा आते हैं वहां छबकाल दोष होता है। अर्थात् इस गीत मे डिंगल भाषा के शब्द आने चाहिये थे किन्तु अन्य भाषा के भी आये हैं। अत. यह दोष है।

(३) हीण दोष —

जहा अर्थ में अस्पष्टता हो, वहा हीण दोष होगा। यथा —

मनरा महराण समापण मोजा,
काषण दिनां तरणा कुरद।
दीजै किसो समो वड़ दूजो,
पेखे चक्रत रहे पुरंद ॥१॥
भिडै सचेत वडाला भारथ,
चवडै खेत करै चित चोज।
अतुली वल झाडे असरारो,
खागां भार गमाडे खोज ॥२॥
पात सुजस अखियात पयपै,
दातव असमर वात दुवै।
जग मे राम तुहालै जोडै,
हुवो न कोई फेर हुवै ॥३॥

मन के समुद्र, आनन्द देने वाले और दीनो की दरिद्रता नाश करने वाले के वरावर किसे रखें जिसे देख कर इन्द्र भी चकित होता है ॥१॥

जो सावधान हो करके वडे वडे युद्धोमे भिड़ गए हैं और उत्साहपूर्वक प्रगट मे युद्ध किये हैं, राक्षसो के जवरदस्त वल को नष्ट कर दिया है। और तलवारो की मार कर उनका निशान भी मिटा दिया है ॥२॥

कवि लोग दान और तलवार का वीरत्व, दोनो बातें और सुयश अक्षय कहते हैं। हे राम ! तुम्हारे बरावर ससार मे ऐसा कोई हुआ न फिर कभी होगा ॥३॥

इस गीत मे राम की प्रशसा है। राम शब्द से यह स्पष्ट नही होता है कि परशुराम है वा वलराम हैं वा रघुवशी रामचन्द्र है। और न इसमे उनके माता, पिता, जाति और प्रवाडो (आश्चर्यजनक कर्तव्यो) का ही वर्णन है। केवल राम की स्तुति है। यहा इस प्रकार का वर्णन होता है वहां हीण दोष होता है।

(४) निनग दोष —

जहां उचित क्रम से वर्णन नही किया गया हो और बेतरतीब अभिव्यक्ति हो, निनग दोष कहलाता है।

बसू मास कादम मचो प्रसत परवत वणे,
रुधिर मिल सरतपत हुओ रातो।

अजोध्यानाथ दसमाथ रावण अडग,
महा वे ओर भाराथ मातो ॥१॥
वरंगां राल वरमाल सूरा वरैं,
त्रिपत पंखाल दिल खुले ताला।
सवल् पड भार सिर तणावै अहेसुर,
महेसुर वणावै मुंड माला ॥२॥
कटारयां मरालग सेल खंजर करद,
अंग कट जरद पडिया अथाहा।
जोध सुर असुर वे सरोवर जूटिया,
वरोवर करैं सारीख वाहा ॥३॥
सीस दस झड़े धनुधारर सायकां,
हेर कप भाल अणपार हरपे।
वसू सारी सुजस पयपै सुवाणा,
विमाणों वैठ सुर सुमन वरपे ॥४॥

पृथ्वी पर मांस का कीचड़ हो गया और हड्डियोके पर्वत वन गए। रक्त मिलने से समुद्र लाल हो गया है। रामचन्द्र और दसमस्तकवाला रावण दोनों अडिग है। दोनो तरफ से भयानक लड़ाई हो रही है ॥१॥

अप्सरायें वरमाल डाल कर शूर वीरों को वरती है। अर्थात् अपना पति वनाती हैं। गिद्ध आदि पक्षियों के मन के ताले खुल गए हैं और वे तृप्त हो गए हैं अर्थात् वे पक्षीगण इच्छित मांस खाकर तृप्त हो गये हैं। शेप नाग वहुत भार पड़ने के कारण अपने मस्तक को तानते हैं और महादेव जी मुंडो की माला वनाते हैं ॥ २ ॥

कटारिया, वाण, सेल, खंजर और छुरी की लगने से अपार अग कट २ कर पीले लड़ गए हैं। सुर और असुरों के योद्धा दोनो वरावर भिड़ रहे हैं और आपस में लगातार एक से वार कर रहे हैं ॥३॥

(इतने में) धनुर्धारी रामचन्द्र के वाणो से रावण के दसों मस्तक कट कर गिर गए। यह देख कर वन्दर और रीछ वहुत ही प्रसन्न हुए। सम्पूर्ण पृथ्वी के मनुष्यो ने श्रेष्ठ वाणी से सुयश (जय जयकार) कहा और विमानो में वैठ कर देव-गणों ने पुष्प वर्षा की ॥४॥

इस गीत मे क्रम से वर्णन नहीं है। प्रथम दोनो सेनाओ का वर्णन चाहिए था फिर शस्त्र प्रहार का, फिर अप्सराओ का, फिर मांस आदि का, किन्तु ऊपर इस तरह वर्णन नहीं है अतः इसमें निनंग दोप है। यह हिन्दी का अक्रमत्व दोप है।

(५) जातविरोध दोप —

जहा किसी कविता के विभिन्न चरण अलग-अलग छन्द के हो, वहा जात-विरोध दोष होता है।

अवनी मे जिके भलाई आया,
करै सदा सुकरतरा काम।
दान सदा वितसारूं देवै,
नित रसणा लेवै हरिनाम ॥१॥
गिणजै सद ज्यारी जिन्दगाणी,
उभै विरद धरिया अखत।
प्रारम्भै दौलत पुन पाणा,
पुर्णै सुवाणा सीतपत ॥२॥
धन वे पुरष वडा पणधारी,
खलक सिरोमण सुजस खटै।
उमगे दान ऊथमैं अचा,
राम राम मुखहूत रटै ॥३॥
देह जिकण वाता अै दोई,
तिके सदाई तीखा।
वीजा जड जंगम वसुधारा,
सारा जीव सरीखा ॥४॥

वास्तव मे ससार मे वे ही आए हैं जो सदा पुण्य कार्य करते हैं यथाशक्ति दान देते हैं और नित्य भगवानका भजन करते हैं ॥१॥ उन्हीका जीवन ससार मे सच्चा है जो इन दोनो यशो को पूर्णतया धारण करते हैं—हाथ से पुण्य कार्यो मे धन देवै और सीतापति रामचन्द्र का भजन करै॥२॥ वे महान प्रतिज्ञा धारी पुरुष धन्य हैं जो ससार मे सर्वश्रेष्ठ यश को प्राप्त करते हैं। जो सानन्द अजलि भर कर खूब दान देते है और मुख से राम नाम लेते हैं ॥३॥ देह वही है जिसमे ये दोनो बातें हैं और वे ही ससार में तीक्ष्ण है। वरना ससार के चराचर सब जीव समान है ॥४॥

इस गीत मे प्रथम द्वाला वेलिया गीत का, द्वितीय द्वाला खुडद सँणोर का, तृतीय सोहण गीत का और चतुर्थ जागडे गीत का है। अत: जिस जाति का गीत हो उसमे उसी जाति के गीत का द्वाला आना चाहिए। यदि अन्य का लाना है तो वेलिया सहणोर और खुडद सणोर का लाना चाहिए। अत. इस गीत मे जागडे गीत का द्वाला आने के कारण जाति विरुद्ध दोष है।

(६) पागलो दोष —

जहां गीत मे नियम के विरुद्ध कम या अधिक मात्राये होती है, वहा पागला (पंगु) दोष होता है।

हालै जिण अगर घूमता हसती,
ताता गयण झूमता तुरग।
पैदल प्रबल रथा हृदपंगी,
चतुरंगी अत फौज सुचंग ॥१॥

सिंघासण चढणो नर आमण,
सासण सह मानै संसार ।
ख़तम खुसी अनखूट अजाना,
निरमल चंद मुखी ग्रह नार ॥२॥
सुजस आठ दिसा सरसावै,
आठ दिसा खावै अरिताप ।
परतव ही दीसरै प्राणी,
पिरभू भजण तणों परताप ॥३॥

जिसके आगे घूमते हुये हाथी आकाश मे उडने वाले तेज घोडे बलवान पैदल फौज, अत्यन्त शोभा वाले रथ और बहुत बलवान चतुरंगिनी फौजें-चलती हैं ॥१॥ जिसके पालकी चढने को है, सब संसार जिसका शासन मानता है, जिसको अत्यन्त आनद प्राप्त है, जिसके पास अटूट खजाना और चन्द्रमुखी गृहदेवी है ॥२॥ जिसका आठो दिशाओ मे सुयश छाया हुआ है और आठो दिशाओ मे शत्रुगण जिसकी धाक मानते हैं । हे प्राणी उसको ये बातें ईश्वर भजन के प्रताप से प्राप्त हुई हैं, यह प्रत्यक्ष ही दिखलाई पडती है ॥३॥

इस गीत के प्रथम द्वालै (छन्द) के द्वितीय पद मे १६ मात्राएं हैं किन्तु १५ मात्राएं चाहिए थी और तीसरे द्वालै के प्रथम पद मे १५ मात्राएं हैं किन्तु १६ होनी चाहिए थी । इस तरह जहा नियम विरुद्ध अधिक न्यून मात्राएं होती हैं वहां पागला दोष होता है ।

(७) अपस दोष –

जहा कविता में क्लिष्ठता हो, और इस कारण से अर्थबोध मे बाधा पड़ती हो वहा अपस दोष होता है । इस बात से तो इन्कार नही किया जा सकता कि सूर के दृष्टिकूट और कबीर की उलटबासिया प्रसादगुण विहीन हैं । अत. उन पर भी यह दोष लागू किया जा सकता है, यदि हम डिंगल काव्यशास्त्र के आधार पर उन्हें आकें । दूसरे शब्दों में कहा जा सकता है कि जहा किसी बात का सीधा वर्णन न करके कूट अथवा पहेली की भाति किया गया हो वहा अपस दोष होता है – यथा —

नदिया पति तासु सुता रो नायक,
जिण नूं काठो झालै ।
जलसुत मीत तासु-सुत जिणनूं,
घात कदै नंह घालै ॥१॥

नदियो का स्वामी समुद्र, उसकी कन्या (लक्ष्मी) का पति विष्णु, उन्हें दृढ़ता से जो भजता है, उसे जल के पुत्र (कमल) के मित्र (सूर्य) का बेटा (यम) कभी कष्ट नही देता ।

उक्त गीत में नदियो के स्वामी (समुद्र) की पुत्री लक्ष्मी का पति विष्णु । आदि का उल्लेख दृष्टिकूट पद के अनुसार है । यदि सरल रीति से ही विष्णु कह दिया जाता तो अर्थ सुगम हो जाता अतः यहा अपस दोष है ।

(८) नालच्छेद दोष

काव्य परिपाटी के विरुद्ध मनमाने ढग से वर्णन करने पर यह दोष होता है। यथा —

कच आदि मुख ससि लक स्यघ कुचकोक नालछिद।
(रघुवर जस प्रकाश से)

यहा पहले केशो व बाद मे मुख का वर्णन किया गया है जो काव्य परम्परा के विरुद्ध है। अत: यहा नालच्छेद दोष है।

(९) पखतूट दोष —

जहा कविता मे कच्ची जोड़ अर्थात् अनुप्रास रहित पद और पक्की जोड़ (सानुप्रास पद) हो वहा पखतूट दोष है।

उड़ै पग हाथ किरका हुवे अंग रा,
बहै रत जेम रावण वहाला।
आप आपो वरी जोयनै आडिया,
लड़ै रिण भलभला निराताला ॥२॥
तहक नीसाण गिरवाण हरखाण तन,
चिन्ता सरसाण र भगाण चालै।
निडर रिषराण गणपाण बीणा नचै,
भाण रथताण घमसाण भालै ॥३॥
हणे कुंभेणसा जोधहर श्रीहथा,
करै कुंण तेण परमाण काया।
जगत सारो अजूं साखदे जिकणरी,
खोपरी गुलेंचा भीम खाया ॥४॥

पग और हाथ उड रहे हैं और शरीर के टुकडे-टुकडे हो रहे हैं, और श्रावण मे जैसे मार्ग मे पानी के नाले बहते हैं उसी तरह रक्त बह रहा है। अपने-अपने बराबर की जोडी देख कर अत्यन्त निशक होकर युद्ध मे वीरगण लड रहे हैं ॥२॥ निसाण वज रहे हैं। देवगणो के अग हर्षित हो रहे हैं, चित मे प्रफुल्लित होती हुई अप्सरायें गा रही हैं, नारद ऋषि हाथ मे वीणा लेकर निशंक नाच रहे हैं और सूर्य निज रथ को रोक कर युद्ध देख रहे हैं ॥३॥ रामचन्द्र के हाथो से कुम्भकर्ण जैसा योद्धा मारा गया, उसके शरीर का वर्णन कौन कर सकता है। आज भी सम्पूर्ण ससार इसकी साक्षी देता है कि उसकी खोपडी मे भीम ने कितनी ही गुलाचे (डुबकियें) खाई है ॥४॥

इस गीत के प्रथम दो द्वाल मे कच्ची जोड है अर्थात् अनुप्रास रहित पदो का समावेश है। आगे पक्की जोड याने अनुप्रास सहित पद है। इस प्रकार जहा अनुप्रास रहित और सहित दोनो पदो का समावेश हो वहा पखतूट दोष होता है।

(१०) वहरो दोष —

जहां शव्द योजना ऐसी हो कि दुतरफा अर्थ निकले और भ्रम पैदा हो, वहा वहरो दोष होता है। यथा —

छके जोम सू जाय जमराण सा छेडिया,
लड़े अरि रेडिया खेध लागा।
भिडे भाराथ अणपार दल भाजिया,
वीर भागो नही सारवागा ॥१॥
दुझल जिण मुजांवलहूत आठू दिसा,
लंघ सामद कीधी लड़ाई।
जीत लीधी जमी कठैथी जेणरी,
पराजै हुई नह फतै पाई ॥२॥
प्रवल सुर असुर जिण लगाया पागडै,
जिको खल चापड़ै खेत जारा।
पाडियो राम दसकंठ पीठाण मे,
सवद जै जै हुवा लोक सारा ॥३॥

यमराज को छेड़ने की तरह गर्व से मतवाले शत्रुओं से जाकर भिड़ गया और उन्हे घेर कर उनकी सेना को मार गिराया। तरवार वजने पर भी वह वीर युद्ध से नही भागा ॥१॥ जिसकी भुजाओं के वल से आठो दिशायें कष्ट सहती थी ऐसे वीर से उस वीर ने समुद्र को उलाघ करके (पार करके) युद्ध किया और जहा कही भी शत्रु की जमीन थी सव जीत ली। उसकी पराजय (हार) नही हुई। उसने विजय प्राप्त ही ॥२॥ जिसने वलवान देवताओ और राक्षसोको अपने चरणो पर लगाया था और जो दुष्ट उस जवरदस्त युद्ध मे सन्मुख प्रगट हुआ था, रामचद्र ने उस रावण को युद्ध मे दवाया और पटक दिया। इससे सम्पूर्ण लोक में जय जय कार शव्द हुआ ॥३॥

इस गीत मे 'वीर भागो नही सारवागा' और 'पराजै हुई नह फतै पाई' दोनो पदो मे नही और नह शव्द दोनो ओर लगते हैं। इनके दूसरी तरफ लगने से अर्थ नितात उलटा हो जाता है। अत. इस तरह से शव्द योजना नही करनी चाहिए। इस गीत मे इस तरह दोनों ओर लगते हुए शव्द आने के कारण वहरा दोष है।

(११) अमंगल दोष —

जहा किसी छन्द को किसी चरण के पहले और अन्तिम अक्षर के मिलने से कोई अमगल सूचक शव्द वनता हो तो अमंगल दोष कहलाता है—यथा —

'महपन मे पय राम रे'

( रघुवर जसप्रकास से )

प्रस्तुत चरण के प्रथम अक्षर 'म' और अन्तिम अक्षर 'रै' से अमगल सूचक शव्द 'मरै' वनता है अतः यहा अमगल दोष है।

रघुनाथ रूपककार के अनुसार ये दोष गीतो की 'वयण-सगाई' को नष्ट कर देते हैं। इन्ही दोषो के कारण सगाई भी छूट जाती है क्योकि अधा सफेद दाग वाला, नपुसक, पागल, पंगु, जाति विरुद्ध अर्थात् वर्ण संकर, मिर्गीका रोगी, नाल-भ्रष्ट, पक्षाघात का रोगी और बहरा जो मनुष्य होता है, उसे कोई भी अपनी पुत्री नही दे सकता है। अस्तु —

इन काव्यदोषो पर विचार करने से स्पष्ट जान पड़ता है कि डिंगल कविता अनघड भाषा की रचना नही है किन्तु शब्द और अर्थ के प्रयोगो पर इस कविता मे अनेक नियम बने हुए हैं और वह सुसस्कृत, शास्त्रीय पद्धति पर रची गई है। उसमे सूक्ष्म भेदो पर भी बारीकी से विचार किया गया है और इस दृष्टि से भी वह किसी भी प्रतिष्ठित भाषा से कम नही है।

## राजस्थानी गद्य

राजस्थानी साहित्य की विशेषरूप से उल्लेखनीय विशेषता उसका प्रचुर गद्य साहित्य है। और साथ ही आश्चर्य की बात तो यह है कि उपलब्ध गद्य वस्तुविन्यास और शिल्प की दृष्टि से बहुत वैविध्य रखता है।[1] राजस्थानी गद्य का वस्तुतत्व और शिल्पतत्व के आधार पर मोटे तौर पर इस प्रकार विभाजन किया जा सकता है। (१) ऐतिहासिक गद्य (२) जैन लेखको का गद्य (३) टीकाओ तथा अनुवादो का गद्य (४) कथाए। यह विभाजन केवल अध्ययन की सुविधा के लिए हैं, और तथ्यो के अभाव मे इसे किसी प्रकार पूर्ण नही माना जा सकता। यहा प्रत्येक प्रकार के गद्य-भण्डार का सक्षिप्त परिचय प्राप्त करने की चेष्टा करेंगे।

राजस्थानी गद्य का एक बहुत बडा भाग ऐतिहासिक साहित्य है। ऐतिहासिक गद्य साहित्य के अन्तर्गत (अ) ख्यात (ब) इतिहास (स) प्रसग (द) दवावैत (इ) वचनिका (फ) प्रबन्ध काव्यो मे आए विविध गद्याश—यथा भट्टाउलि आदि (ग) पट्टो, शिला-लेखो, पत्रो, तथा विविध दस्तावेजो का गद्य (ह) वशावली, पीढियावली, दफ्तर, वही, विगत, हकीगत आदि ग्रहित किए जा सकते है। अर्ध-ऐतिहासिक मे आख्यान तथा बात की गणना की जा सकती है। बात मे किसी ऐतिहासिक घटना अथवा किसी व्यक्ति या स्थान का इतिहास सक्षेप मे होता है। उसमे कल्पना और अनुश्रुति का विचित्र मेल होता है। आख्यानो में इतिहास के साथ लोककल्पना और अलौकिक चमत्कार पूर्ण घटनाओ का मिश्रण रहता है। ये निजधरी कथाओ के रूप माने जा सकते हैं। कुछ लोग इन्हें दास्तान सज्ञा से भी सम्बोधित करते है। 'बात' सज्ञा का प्रयोग कहानियों के अर्थ मे सामान्यतया किया है इस पर आगे विचार करेंगे। ख्यात मे या सलग इतिहास होता है अथवा बातो का सग्रह होता है।[2] तथ्य परक रचनाओ को 'इतिहास' कहा जा सकता है, और उसी प्रकार से किसी एक घटना-वर्णन का

१—गोवर्द्धन शर्मा राजस्थानी कवि-खड २-भूमिका पृ० १९

२—नरोत्तम स्वामी . बांकीदासरी ख्यात-भूमिका पृ० २

'प्रसंग'। 'दवावैत' और 'वचनिका' गद्य के प्रकार हैं--शिल्प की दृष्टि से दोनों प्रकार अपनी विशेषता रखते हैं। प्रवन्ध काव्यो मे भी स्थान-स्थान पर 'वारता' 'वचनिका' 'भटाउलि' के रूप मे गद्य मिलता है। वशावली और पीढियावली मे राजाओ की पीढियो का वर्णन होता है। और वीच-वीच मे आवश्यक ऐतिहासिक टिप्पण भी रहते हैं।

डा० टेस्सिटेरी ने 'इतिहास', 'प्रसग', 'वात', 'दास्तान' आदि की परिभाषा एक प्राचीन हस्तलेख के आधार पर दी है[1] —

जिण खिसा मे दराजी रहे सो खिसो 'इतिहास' कहावै ॥१॥
जिण खिसा मैं कम दराजी सो खिसो 'वात' कहावै ॥२॥
इतिहास रो अवयव 'प्रसंग' कहावै ॥३॥
जिण वात मे एक प्रसग हीज चमत्कारीक होय तिका वात 'दासतान' कहावै ॥४॥

इसी प्रकार मे 'दवावैत' और 'वचनिका' सज्ञक रचनायें सतुकान्त गद्य ही हैं। इनमे कई स्थानो पर शुद्ध पद्य भी उपलब्ध होता है, जिससे ऐसी रचनायें 'चम्पूकाव्य' वन जाती हैं। दवावैत मे पद्य के अनुकरण पर अन्त्यानुप्रास, मध्यानुप्रास व यमक आदि की 'वयण-सगाई' भी मिलती है। यह गद्य शैली की प्रौढता का प्रतीक है।[2] दवावैत दो प्रकार की मानी गई है--(१) सुद्धवध अर्थात् पदवध जिसमे अनुप्रास मिलाया जाता है (२) गद्यवध जिसमे अनुप्रास का वन्धन नही होता।[3] दवावैतो में मालीदासकृत 'नरसिंहदास री दवावैत' अधिक प्रसिद्ध है। अनेक जैन लेखकों ने भी दवावैत लिखे हैं।

पदवन्ध का उदाहरण :

"प्रथम ही अयोध्या नगर जिसका वणाव,
वारै जोजन तो चौडे, सोलै जोजन की घाव,
चोतरफ के फैलवा चोसठ जोजन के फिराव,
तिसके तलै सरिता सरिजू के घाट,
अत उतावलसू वहे, चोसर कोसो के पाट।"

गद्यवन्ध का उदाहरण :

हाथियो के हलके खंभू गणाते खोले, अरापत के साथी भद्रजाती के टोले। अत देह के दिग्गज विन्ध्याचल के सुजाव, रंग-रग चित्रे सुंडा डडके वणाव। झूलकी जलूस वीर घटू के ठणके, वादलो की जगमपा मरे मरे मोरों की भकी भंणकै। कल कदमू के लगर मारी कनक की हूंस, जवाहर के जेहर दीपमाला की रूस।

१--रामकुमार वर्मा : हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास-पृ० १७०
२--डा० अचल : जनमन-वर्ष १-अक ३-४ पृ० ९२
३--मंछाराम : रघुनाथरूपक गीतारो-पृ० २३६

वचनिका के भी इस प्रकार से दो भेद है—(१) पद्यबन्ध, जिसमे मात्राओ का नियम होता है। इसके भी दो उपभेद है--(अ) जिसमे आठ-आठ मात्राओ के तुकयुक्त गद्यखण्ड हो, और (व) जिसमे बीस-बीस मात्राओ के तुकयुक्त गद्यखण्ड हो। (२) गद्यबद्ध–इसके भी दो भेद है--(स) वारता या साधारण गद्य।[1] (द) तुक-युक्त गद्य।[2]

दवावैत की तुलना मे वचनिका कुछ लम्बी और विस्तृत होती है और गद्य-वन्ध मे तो मानों कई छदो के जोटे अर्थात् युग्म वचनिका रूप मे जुडते चले जाते हैं।[3] उपलब्ध दवावैतो की भाषा राजस्थानी से प्रभावित खडी बोली हिन्दी है, जबकि वचनिकाओं की राजस्थानी[4] उदाहरण देखिये[5] —

वचनिका :

हांजी ऐसा माहाराजा रामचद्र असरण-सरण।
अनाथ नाथ विरदकू धारै।
सो ग्राहकू मार न्याय ही गजराजकूं तारै।
और भी नरसिंघ होय प्रवाडा जगजाहर किया।
हरणकुसकू मार प्रहलादकुं उवार लिया।
प्रलै का दिन जाण सत देस उवाराणकू मच्छ देह धारी।
सतव्रत की भगती जगजाहर करी।
ऐसा स्त्रीं रामचद्र करणानिध।
असरण-सरण न्याय ही वाजै।
जिसके ताई जेता विरद दीजै जेता ही छाजै ॥१९४

वारता :

रामचंद्र जिसा सिंघ रजपूत कोई वेलापुल होवै छै।
ज्याके प्रताप देव नरनाग खटव्रन सुख नीद सोवै छै।
राजनीत का निधांन सीह बकरी एक घाटै नीर पावै छै
पंछी की पर वागा वाज दहसत खावै छै।
तपके प्रभाव पाणी पर सिला तरै छै।
मुगपत सा त्रबंक ज्याका बल काढ सणकसुधा करै छै।

---

१—कही कही तुकान्त गद्य के लिए भी वात, वार्ता या वार्तिक नाम का प्रयोग देखा जाता है।

२—नरोत्तम स्वामी · राजस्थानी साहित्य सग्रह-ख० १, पृ० ५ प्रारम्भिक-नाहटाजी

३—मछाराम : रघुनाथ रूपक गीतारो–पृ० २४२

४—नरोत्तम स्वामी . राजस्थान साहित्य सग्रह भाग १, नाहटाजी का प्रथम लेख–पृ० ५

५—सीताराम लालस : रघुवर जसप्रकास-पृ० ८६-८७

वाल दहकंधसा अरोड़ानू रोढ जमींदोज कीजै छै।
सुग्रीव भभीखण जिसा निरपखानू केकवा लंक दीजै छै।
जांका भाग धन्य जे रामगुण गावै छै।
जामण मरण भय मेट अमैपद पावै छै। १९५

वचनिकाओ मे दो वहुत प्रसिद्ध हैं। एक शिवदास कृत अचलदास खीची री वचनिका जिसमे गागरोन गढके खीची (चौहान) वशीय राजा अचलदास के वीरता-पूर्ण युद्ध और अन्त का वर्णन है। यह पन्द्रहवी शती उत्तरार्ध की रचना है। खिडिया जगा रचित राठौड़ महेसदासौत री वचनिका' दूसरी प्रख्यात रचना है।

ख्यातकारो मे मुता नैणसी, वाकीदास और दयालदास सवसे अधिक महत्व रखते हैं। नैणीसी तो 'राजस्थान का अवुलफजल' कहा गया है जिसका वह अधिकारी है। उसकी ख्यात में समूचे राजस्थान का इतिहास आ गया है। वाकीदास की ख्यात मे २५०० से ऊपर वातो का संग्रह है। दयालदास की ख्यात मे वीकानेर के राठोड नरेशो का सलग इतिहास दिया गया हैं। प्रौढ और शक्तिशाली गद्य के नमूने के रूप में हम इन सभी रचनाओ को ले सकते हैं।

जैन लेखको के गद्य का अलग विभाग रखने का अर्थ यह नही कि उन्होने ऊपर वताए गए प्रकार के ग्रन्थ नही लिखे। वस्तुत. ऐतिहासिक गद्य के क्षेत्र मे भी जैन लेखकों का योगदान महत्व का रहा है उन्होंने वचनिका तथा दवावैत भी लिखे हैं। जिन-सुख-सूरि-दवावैत, निनाभ-सूरि दवावैत आदि ऐसी ही रचनायें हैं। अस्तु हम जैन लेखको के गद्य के अन्तर्गत ऐसी रचनाओं के अतिरिक्त उस समस्त साहित्य को लेंगे जो धार्मिक अथवा लौकिक आधार पर रचा गया है। ऐसे साहित्य मे (१) जैन सूत्र साहित्य के वालाववोध, टव्वा, चूर्णिका आदि का गद्य (२) जैन कथाओं का गद्य (३) व्याकरण तथा औक्तिको का गद्य आदि माने जायेंगे।

राजस्थानी का प्राचीनतम गद्य का उदाहरण (१३३० स०) जैन लेखक रचित ही है। यह उदाहरण हमे गुजरात के आशापल्ली नगर मे आश्विन सुदी ५, गुरुवार सं० १३३० में ताड़पत्र पर लिखी 'आराधना' नामक रचना मे मिलता है।[1] संस्कृत के वालोपयोगी व्याकरणो में कुछ लेखको ने उदाहरण वोलचाल की अथवा साहित्य की देश्यभाषा में दिये है। संग्रामसिह की 'वालशिक्षा' (१३३६) और कुल-मंडनका 'मुग्धाववोव औक्तिक' (१४५०) ऐसी ही उपयोगी रचनायें हैं। इनसे तत्कालीन भाषा पर अच्छा प्रकाश पडता है। जैन साधुओ ने अपने धर्म के गहन विचार जन साधारण तक पहुंचाने के लिए कथाओ का आश्रय लिया। ये कथायें वहुधा धार्मिक ग्रथ की व्याख्याओ के साथ उदाहरण रूप ग्रथित की गई हैं। ऐसी रचनायें 'वालाववोव' कहलाई। वालाववोध-कारों मे तरुणप्रभसूरि, सोमसुन्दर सूरि, मेरुसुन्दर और पार्श्वचन्द्र के नाम महत्व के है। धर्म कथाओ में माणिक्यचन्द्र सूरि

---

१—मुनि जिनविजय : प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ-पृ० २१९

रचित 'पृथ्वीचन्द्र चरित' अथवा 'वाग्विलास' कला और भाषा कौशल की दृष्टि से उल्लेखनीय रचना है ।

टीकाओ तथा अनुवाद ग्रथो के रूप मे भी हमे राजस्थानी गद्य का नमूना देखने को मिलता हैं (२) विविध महाकाव्यो और काव्यग्रन्थो की टीकाओ के साथ ही (३) धार्मिक ग्रन्थो के यथा रामायण, भागवत, गीत गोविन्द आदि के अनुवाद भी प्राप्य हैं । इसी प्रकार (४) लौकिक और मनोरजक ग्रन्थो जैसे पंचतन्त्र, सिंहासन वत्तीसी, शुक वहोत्तरी, कथा सरित्सागर के अनुवाद भी हुए हैं और (५) वैद्यक वास्तु, शिल्प, ज्योतिष आदि के शास्त्रीय ग्रन्थो के भी अनुवाद समय-समय पर किए गए है । अनुवाद साहित्य का परिमाण भी काफी है ।

परिमाण और लोकप्रियता मे सिरमौर राजस्थानी गद्य का, स्वरूप 'कथा' का है । इन कथाओ को 'वात' कह कर पुकारा जाता है और समूचे राजस्थान भर मे, ये रचनायें वहुत वडी सख्या मे उपलव्ध है । कथानक की दृष्टि से इन्हे ऐतिहासिक आख्यानात्मक, गद्यात्मक और मिश्रित-तीनो रूपो मे मिलती है । श्री० नरोत्तमदास-जी स्वामी के शब्दो मे 'इन कहानियो के सैकडो सग्रह मिलते हैं, जिनमे हजारो कहानियां हैं—धर्म की और नीति की, वीरता की और प्रेम की, हास्य की और करुणा की, राजाओ की और प्रजा की, देवताओ की और भूतप्रेतो की, चोरो की और डाकुओ की, आदर्शवादी और यथार्थवादी, लोक कथाए और कला कृतिया-साराश यह कि सभी प्रकार की ।'

कलात्मक गद्य का कृतियो मे 'खीची गगेव नीवावत को दोपहरो' प्रसिद्ध है । अन्य कृतियो मे 'राजान-रावत रो वात-वणाव' 'सभा शृ गार' आदि मुख्य है । वात साहित्य तो स्वय स्वतन्त्र अध्ययन का विषय है ।[1]

राजस्थानी गद्य की इस परम्परा का सूत्र अपभ्रश से उपलव्ध है और वह अपभ्रंश का सब दृष्टि से उत्तराधिकारी है, इसे हम आगे चल कर देखेंगे ।



१—गोवर्द्धन शर्मा . प्राचीन राजस्थानी गीत भाग ९, भूमिका-पृ० २४

# ५

# प्राकृत व अपभ्रंश का डिंगल साहित्य पर प्रभाव

पीछे के अध्ययन से यह स्पष्ट हो चुका है कि अपभ्रंश-काव्यो की रचना डिंगल के प्रारम्भ-काल तक होती रही है, अथवा दूसरे शब्दो मे कहा जा सकता है कि अपभ्रंश की काव्यधाराएं ही परवर्तीकाल मे आकर डिंगल के रूप मे विकसित हो गई है। राजस्थानी के प्राचीन और मध्ययुगीन साहित्य मे जो साहित्यिक रूप और शैलिया मिलती हैं, उनका आरम्भ हमे अपभ्रंश परम्परा मे मिल जाता है।

प्राकृत और अपभ्रंश के काव्यरूप संक्षेप मे इस प्रकार रहे हैं —

प्राकृत

(१) प्रबन्धकाव्य —

साहित्यिक महाकाव्य—सेतुबधादि
जैनो के धार्मिक काव्य—महावीरचरित
गद्य-पद्य मिश्रित कथा-कृतिया—वसुदेवहिण्डी

(२) मुक्तक काव्य —

गाथा सप्तशती आदि मुक्तक
अन्य कृतियो मे उद्धृत छन्द
रूपको मे प्रयुक्त पद्य और सट्टक रचनाएं

अपभ्रंश

(१) प्रबन्ध काव्य

विशाल चरितकाव्य—महापुराणादि
कल्पना प्रधान-सदेशरासक
ऐतिहासिक - कीर्तिलता
व्रतादि की पद्यबद्ध कथाएं—श्रुतपंचमी कहा

(२) मुक्तक काव्य

दोहाबद्ध उपदेशप्रधान धारा—सावयधम्म दोहा
दोहाबद्ध शृंगार प्रधान धारा
पद शैली के गीति-स्तवन, चर्चरी आदि

(३) गद्य

अपभ्रंश के विविध काव्यरूपो का सम्बन्ध सीधा जनता से था। इसी प्रकार प्राकृत साहित्य का विकास लोकजीवन की भित्ति पर हुआ था।[1] समयानुसार जब प्राकृत, अपभ्रंश आदि भाषाओ ने देशी आधुनिक भाषाओ के लिए जगह छोड़ दी, तब यही जनजीवन राजस्थानी तथा अन्यदेश्य भाषाओं मे मुखर हो उठा। ऐतिहासिक दृष्टि से अपभ्रंश भाषा और साहित्य राजस्थानी भाषा और साहित्य के साक्षात पूर्वज हैं अतः डिंगल को जो राजस्थानी भाषा की प्रमुख और प्रतिनिधि भाषा है, यह रिक्थ मिलना आवश्यक है। वह रिक्थ उसे मिला भी है। प्राचीन राजस्थानी लम्बे समय तक जनसमाज की आदरणीय भाषा रही। इसमे काफी साहित्य रचा गया। इस साहित्य की जो भी कुछ सामग्री प्राप्य है, वह अत्यन्त उज्ज्वल है। भाषातत्व की दृष्टि से उसमे अपभ्रंश का प्राधान्य है, परन्तु राजस्थानी भाषा मे तो सदैव से अपभ्रंश की प्रधानता उसकी एक प्रमुख विशेषता है। डिंगल का आधुनिक कवि भी प्राचीन परिपाटी पर यथाशक्य चलते रहता आवश्यक समझता है। डिंगल मे प्राचीन राजस्थानी की झलक दिखाई देती है और प्राचीन राजस्थानी मे डिंगल की। दोनो का अविच्छेद्य सम्बन्ध आज तक बना हुआ है।[2] इसी लोकभाषा से लगभग सोलहवी शताब्दी मे व्रजभाषा और गुजराती ने जन्म ग्रहण किया, परन्तु उनमे अपभ्रंश की झलक कायम न रही और ये दोनो छोटी लडकिया अपनी मा से बिछुड गई। अपभ्रंश की जेठी बेटी राजस्थानी ने कभी अपनी मा का एकदम साथ न छोडा और अब भी वह आन्तरिक प्रेम को निभाये चलती है।[3] इस दृष्टि से डिंगल का अपभ्रंश से घनिष्ट सम्बन्ध है। यही कारण है कि डिंगल के अधिकाश काव्यरूपो की परम्परा अपभ्रंश से जोडी जा सकती है। भावधारा के लिए बहुत से लोगो ने संस्कृत की ओर देखा, पर बाह्य रूपो के लिए वे अपभ्रंश की ओर ही झुके।[4] जहा तक डिंगल कवियो का प्रश्न है, उनकी रचनाओ की प्राणधारा अपभ्रंश स्रोत से ही प्रवाहित हुई है।[5]

हमने अपने तीसरे अध्याय मे देखा ही है कि राजस्थानी या डिंगल मे निम्न काव्य रूप उपलब्ध है —

(१) प्रबन्धात्मक

चरितकाव्य-राजरूपक, सूरजविलास, पृथ्वीराजरासो, रणमल्ल छन्द आदि।
धार्मिक ग्रन्थ–हरिरस, नागदमण, भाषा भारथ, वलिक्रिसन रुकमणीरी।

---

१—भोलाशकर व्यास : हिन्दी साहित्य का बृहत् इतिहास भाग-१-पृ० ३१०
२—मनोहर शर्मा : शोधपत्रिका-वर्ष ३, अक १, पृ० २२
३—वही–पृ० २३
४—रामसिंह तोमर : आलोचना अंक ८, पृ० ६२
५—शकुन्तला दुबे : काव्यरूपो के मूलस्रोत और उनका विकास पृ०-६०-६१

प्रेम-कथाएं-ढोलामारूरा दूहा, माधवानल-कामकदला चुपई।

गद्यपद्यमिश्रित रचनाएं-रूपग गोगादेजीरो, वचनिकाएं आदि।

(२) मुक्तक

एक विषय को लेकर लिखे पद, दोहे आदि--हाला झालारी कुण्डलिया, वीर-सतसई, कायरबावनी, मावडिया मिजाज आदि।

नीति, उपदेश, सुभाषित आदि--राजियेरा सोरठा, नीति मंजरी आदि डिंगल गीत।

(३) गद्य

वातें--निजंधरी और काल्पनिक।

वातें--अर्द्ध ऐतिहासिक।

ख्यातें--ऐतिहासिक।

टीकाएं, दवावैत, वार्ताएं और विवरणात्मक गद्य आदि।

राजस्थानी ख्यालो की परम्परा जन-नाट्य की परम्परा होने से डिंगल के शास्त्रीय रूप से मेल नही खाती अत: उसे छोड दिया गया है।

हम पिछले अध्याय मे देख ही चुके हैं कि रासोसंज्ञक रचनाओ की दो परम्पराएं हैं। पहली तो नाट्य गेय परम्परा और दूसरी परवर्ती छन्द-वैविध्य परम्परा जो चरित अथवा आख्यानक काव्य हैं। हम क्रमश: दोनो परम्पराओ का अध्ययन करेंगे।

प्राकृत मे लोकजीवन ने जिस प्रकार की अभिव्यक्ति पाई[1] वही अपभ्रंश के द्वारा राजस्थानी को मिली है। अपभ्रंश मे रासक रूप मे उपलब्ध सदेश रासक इस दृष्टि से महत्वपूर्ण कृति है। प्रस्तुत रचना पहली परम्परा की है। इसमे अन्य रास काव्यों की तरह किसी पुरुष का चरित नहीं गाया गया है बल्कि यह प्रेमकाव्य है। राजस्थानी का वीसलदे रासो इसी परम्परा का प्रतिनिधित्व करता है। लगभग सवासौ छन्दों के इस छोटे से प्रेमकाव्य मे वीसलदेव के परदेश जाने और उनकी रानी राजमती के वियोग तथा संदेशा भेजने और फिर वीसलदेव के वापस आने की बात ललित मुक्तको मे कही गई है। यदि इस कहानी को हटा दिया जाय तो भी इस प्रेमकाव्य के मुक्तको की एक सूत्रता मे अन्तर नही आ सकता क्योंकि सभी छन्दो के बीच कथा की अपेक्षा भाव का सूत्र है। 'संदेश रासक' की भांति 'वीसल देव रास' भी मुख्यत: विरह काव्य है, अन्तर इतना ही है कि 'वीसल देव रास' के आरम्भ में विवाह के भी गीत हैं, साथ ही वीसलदेव के परदेश जाने का प्रसंग भी वर्णित है। शेष प्रसंग सामान्य रूप से लगभग एक-सा हैं अन्तर केवल व्यौरे का है। जैसे 'संदेश-रास' मे जहा षड् ऋतु-वर्णन है वहा 'वीसलदेव रास' में बारहमासा है। ऐसा मालूम होता है कि 'बारहमासा' की प्रवृत्ति परवर्ती काल में विकसित हुई। अपभ्रंश की जिस रचना मे 'बारहमासा' मिलता है, वह विनयचन्द्र सूरिकृत 'नेमिनाथ चउपई'

---

१--जनकारी के लिए देखिये--प्रथम अध्याय--प्राकृत मुक्तको का अध्ययन।

तेरहवी शताब्दी ईस्वी से पहले की रचना नही है, यदि होगी तो उसके बाद की होगी। इसके अतिरिक्त 'सदेश रास' का षड् ऋतु वर्णन जहा ग्रीष्म ऋतु से शुरू होता है, वहा 'बीसलदेव रास' का 'बारहमासा' कार्तिक मास से आरम्भ होता है। कारण स्पष्ट है चौमासे मे कोई प्रवास नही करता। प्राय लोग पावस के चार महीने बिता कर ही कही बाहर निकलते हैं। बीसलदेव ने भी ऐसा ही किया। इसलिए उसकी रानी राजमती की विरह वेदना का क्वार के बाद कार्तिक से शुरू होना स्वाभाविक है।

इसी तरह 'सदेश रास' मे सदेश लेकर पथिक ज्यो ही प्रस्थान करता है कि विरहिणी का प्रिय दिखाई पड जाता है और काव्य वही समाप्त हो जाता है, जबकि 'बीसलदेव रास' मे पथिक सचमुच बीसलदेव के पास पहुच जाता है, और रानी की चिट्ठी पाकर वह उडीसा से अपनी राजधानी अजमेर को प्रस्थान करता है लेकिन प्रस्थान करने से पहले रानी के पास अपने आगमन की पूर्व सूचना भेजता है। 'बीसलदेव रास' की समाप्ति राजा और रानी के आनन्दपूर्ण मिलन के सुखद वर्णन के बाद होती है।

इसी तरह ब्यौरे की और भी कई बातें हैं जिनमे 'बीसलदेव रास' 'सदेश रास' से भिन्न है। फिर भी दोनो मूलत: विरह काव्य है और दोनो की मुख्य भावधारा एक है। इसका मतलब यह नही है कि 'बीसलदेव रास' 'सदेश रास' से प्रत्यक्षत प्रेरित और प्रभावित हुआ है। साहित्य मे ऐसे प्रभाव और प्रेरणाएं परोक्ष हुआ करती हैं। इनका आधार तो लोक जीवन मे ही हुआ करता है।[1]

दोनो काव्यो का अन्त भी एक सा है --

जेम अचिंतिउ कज्जु तस सिद्धु खणद्धि महतु।
तेम पठत सुणंतयह जयउ अणाइ अणतु ॥२२३॥[2]

अर्थात् जिस प्रकार उसके कार्य की अचिंतित महती सिद्धि हुई उसी प्रकार पढने सुनने वालों के भी कार्य सिद्ध हो। अनादि अनन्त की जय हो।

इसी प्रकार नरपति भी अब्दुलरहमान की तरह ही बीसलदेव रासो को पढ़ने वालो व सुनने वालों की मनोकामना पूरी होने की कामना करता है --

मनका मनोरथ पूरुया।
मणइ सूणइ तिणी पुरज्यो आस ॥ ४२ ॥[3]

नरपति नाल्ह कृत बीसलदेव रासो के विषय मे डा० रामकुमार वर्मा लिखते हैं--'बीसलदेव रासो' का व्याकरण अपभ्रश के नियमो का पालन कर रहा है। कारक क्रियाओ और सज्ञाओ के रूप अपभ्र श भाषा के ही हैं, अतएव भाषा की दृष्टि से

१--नामवरसिंह : हिन्दी के विकास मे अपभ्रश का योग-पृ० २७५-७६
२--द्विवेदी व त्रिपाठी : सदेश रासक - पृ० ५५
३--सत्यजीवन वर्मा : बीसलदेव रासो - पृ० ११५

इस रासो को अपभ्रंश भाषा से सद्य: विकसित हिन्दी का ग्रन्थ कहने मे किसी प्रकार की आपत्ति नही होनी चाहिए ।[1] भाषा की दृष्टि मे ही नही किन्तु भावधारा और शैली की दृष्टि से भी इस पर अपभ्रंश का पर्याप्त प्रभाव है। अपभ्रंश की इन प्रवृत्तियों के अतिरिक्त जो पृथ्वीराज रासो मे पाई जाती हैं, और जिनका पीछे उल्लेख किया जा चुका है, बीसलदेव रासो मे अपभ्रंश के रासो ग्रन्थों की अन्य प्रवृत्तियाँ भी दिखाई देती हैं।

बीसलदेव रासो अन्य रासो ग्रन्थो से भिन्न, आकार में लघुकाय रचना है। कथावस्तु संक्षिप्त है। यह गीतात्मक काव्य है और सारे काव्य मे एक ही छन्द का प्रयोग हुआ है। इन विशेषताओ के कारण इस पर अपभ्रंश के 'उपदेशरसायन रास' का प्रभाव अनुमित किया जा सकता है।[2] सदेश रासक से साम्य तो हम देख ही चुके हैं।

अब हम छन्द वैविध्य परक रासो काव्यधारा पर विचार करेगे। हम देख चुके हैं[3] कि प्राय: सभी रासोकाव्य प्रार्थना से या मगलाचरण से आरम्भ हुए हैं। यह परम्परा तो हमे सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश तीनो साहित्यो मे मिलती है। हा, इसका अपवाद अवश्य डिंगल रचनाओ मे उपलब्ध हैं। परन्तु ऐसी रचनाए प्रबधात्मक न होकर मुक्तकों के एक विषय से सम्बन्धित संग्रहमात्र हैं।

रासो, विलास, प्रबन्ध संज्ञक रचनाओ की परम्परा, शैली तथा वस्तुविन्यास का सम्बन्ध आसानी के साथ अपभ्रंश से जोडा जा सकता है। अब तक अपभ्रंश भाषाओ का जितना साहित्य उपलब्ध हुआ है, उसके आधार पर यह कहा जा सकता है कि डिंगल और अपभ्रंश मे अन्तर कम और एकरूपता बहुत अधिक है और कुछ उदाहरण तो ऐसे हैं जिन्हें अपभ्रंश भी कहते है और डिंगल भी।[4] राजस्थानी के वीरकवियो ने सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश की पद्धतियो को चलाये रखा है। गाथा कहने से ही प्राकृत-काव्य का बोध होता है और दूहा अपभ्रंश काव्य का विशेष गुण है। इन दोनों शैलियों के सम्मिश्रण से तथा वीर रसोचित नवीन पद्धतियो के प्रयोग से वीर गाथा साहित्य का निर्माण हुआ है।[5]

इन सभी रचनाओ मे प्राय कवि मगलाचरण के बाद मूल विषय पर आता है। पर कभी-कभी अपने ग्रन्थ की महत्ता मे कुछ कह देता है कभी-कभी वह विनय से अपने को सामान्य व्यक्ति ठहराता है। विषय की महानता के अनुरूप अपने को

---

१—रामकुमार वर्मा : हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास - पृ० १४६
२—हरिवंश कोछड़ : अपभ्रंश साहित्य - पृ० ३१०
३—अध्याय - ४ - पृ० १८
४—हरदेव बाहरी . हिन्दी की काव्यशैलियो का विकास - पृ० १८
५—वही

असमर्थ पाता है। छन्दशास्त्र मे निष्णात भाषाओ के महापण्डित, हमारे महाकवियो मे से एक प्रमुख कवि स्वयभू कहते हैं[1] --

णउ वुज्झिउ-पिंगल-पत्थारु। णउ भम्मह – दण्डि – अलकारु।
ववसाउ तो वि णउ परिहरमि। वरि रड्डावद्धु कव्वु करमि।

अर्थात् न तो मैंने पिंगलशास्त्र के प्रस्तार को समझा है और न भामह और दण्डि की अलकार व्यवस्था को ही जाना है फिर भी मैं इस काव्यरचना के व्यवसाय को नही छोड़ पा रहा हू, प्रत्युत रड्डा छन्दोबद्धकाव्य रच रहा हू।

संदेशरासक के रचयिता द्वारा प्रदर्शित उद्गार विचारणीय हैं। वह कहता है[2] —

जइ भरहभावछंदे णच्चइ णवरंगचगिमा तरुणी।
ता किं गामगहिल्ली ताली सद्दे ण णच्चेइ॥

अर्थात् यदि भरत मुनि द्वारा निर्दिष्ट भावो और छन्दो के अनुसार नवरग-चगिमा (नूतनवर्णप्रधाना ?) तरुणी नाचती है तो क्या गामगहिल्ली ताली बजा कर न नाचे ? कवि ने विनयवश अपनी कविता के औचित्य को वताने के लिए ऐसे कई छन्द लिखे हैं। उन दिनो रासक काव्यो मे इस प्रकार विनय और कवित्व-विषयक औचित्य दिखाने की प्रथा थी। समसामयिक कवि चन्दवरदाई ने भी इस प्रकार के अनेक छन्द पृथ्वीराज रासो मे लिखे है। एकाध तो सदेशरासक के छन्दो से बहुत मिलते से हैं। चद की इसी भाव की गाथा इस प्रकार है[3] —

सत्त खन आवास महिलान मद्द सद्द नूपुरया।
सतफल वज्जुन पयसा पव्वरियं नैव चालति।

अर्थात् सतखडे महलो मे मद-विह्वल नूपुरध्वनि के साथ यदि अभिजात तरुणिया नाचती हैं तो क्या पर्वतवासिनी स्त्रिया पैरो मे घुंघची बजा कर भी न चलें ?

इसी प्रकार श्रीधर ने रणमल्लछन्द मे कहा है —

श्रीधर कवित कहइ मती मद।
पूर्वछायो आर्या छदह।

अपने को मतिमद कहना ही उसकी विनयशीलता का द्योतक है।

पौराणिक शैली के काव्यो मे वक्ता और श्रोता के सम्वाद के रूप मे कथा कहने की प्रथा पहले ही से चली आ रही थी। लोककथाओ मे प्राय कोई कथा पशु-पक्षियो की बातचीत के रूप मे कही जाती थी। प्राकृत की 'लीलावई कहा' मे कवि

---

१—देवेन्द्रकुमार : पउमचरिउ-खण्ड १–पृ० ८
२—द्विवेदी व त्रिपाठी : सन्देश रासक–पृ० ५
३—मोहनसिंह राव : पृथ्वीराज रासो - खड १ - पृ० ३

और उसकी पत्नी की बातचीत के रूप में कथा कही गई है ।[1] अपभ्रंश के प्रायः सभी चरितकाव्यों मे किसी न किसी प्रकार के वक्ता श्रोता की योजना अवश्य हुई है । इस रूढि को आदिकाल के कुछ प्रबन्ध काव्यों मे भी अपनाया गया है और बाद में रामचरितमानस में भी यह शैली अपनाई गई । सम्वाद-शैली मे निम्नलिखित रूपों में कथा कही गई है —

१–धर्मगुरुओं-पौराणिकों तथा भक्त ऋषियो और श्रावकों-श्रोताओ के बीच प्रश्नोत्तर के रूप मे ।[2]

२–शुक-शुकी,[3] भृंग-भृंगी,[4] तोता-मैना या पक्षी और मानव की बातचीत के रूप मे । पृथ्वीराज रासो और कीर्तिलता में शुक-शुकी और भृंग-भृंगी के सम्वाद के रूप मे पूरी कथा कही गई है ।

३–कवि और कवि-पत्नी की बातचीत के रूप मे (पृथ्वीराज रासो) ।[5]

आचार्य हजारीप्रसाद जी द्विवेदी ने इसी पर विचार करते हुए कहा है[6] —

मै इस बात की ओर आपका ध्यान आकृष्ट करना चाहता था कि प्राचीनकाल से ही प्राकृत और संस्कृत-कथाओं मे श्रोता और वक्ता की परम्परा रखने का नियम चला आ रहा है । जैन कवियों में और सूफी कवियों में इस नियम के पालन मे थोड़ी शिथिलता दिखाई पड़ती है, परन्तु अन्यत्र श्रोता-वक्ता का रखना आवश्यक समझा जाता है । ग्यारहवीं-बारहवीं शताब्दी में भी यह नियम जरूर माना जाता रहा होगा । वैतालपंचविंशति, शुकसप्तशति आदि कथाओं में भी पूर्वकथा की योजना की गई और रासा मे तो यह योजना स्पष्ट ही मिल जाती है । इस प्रसग मे ध्यान देने की बात यह है कि विद्यापति की कीर्तिलता में उस समय के देश-भाषा-साहित्य के गुणानुवादप्रधान चारित-काव्यों के अनेक लक्षण मिलते हैं और यह पुस्तक उस युग के गुणानुवादमूलक चरितकाव्यो में सबसे अधिक प्रामाणिक है । कवि ने उसे 'काहाणी' या 'कथानिका' कहा है जो सम्भवतः उसके आकार की छोटाई के कारण है । उसमे प्रायः उन सभी छन्दों का व्यवहार हुआ है जिनका रासो मे व्यवहार मिलता है । रासो की ही भांति उसमें सस्कृत और प्राकृत भाषाओं का प्रयोग है और देश्यमिश्रित

---

१—आदिनाथ ने० उपाध्ये : लीलावती कहा - प्रारम्भ

२—प्राकृत मे विमलसूरि रचित पउमचरिय में राजा श्रेणिक की शंकाओ का समाधान करते हुए गणधर गौतम ने रामकथा सुनाई है ।

३—पृथ्वीराज रासो में पांचवें समय में शुक-शुकी द्वारा कथा कही जाती है ।

४—कीर्तिलता में भृंग-भृंगी सम्वाद मे कथा का प्रणयन किया गया है ।

५—पृथ्वीराज रासो मे प्रारम्भ मे ही कविपत्नी कुछ पूछती है । उत्तर मे चन्द पृथ्वीराज की कथा कहता है । प्रथम समय - छन्द ग्यारह व आगे ।

६—हजारीप्रसाद द्विवेदी : हिन्दी साहित्य का आदिकाल - पृ० ५९

अपभ्रश तो वह है ही। ऐसा जान पडता है कि उन दिनो ऐतिहासिक व्यक्ति के गुणानुवाद-मूलक चरित-काव्य इसी ढग से लिखे जाते थे। विद्यापति के सामने ऐसा ही कोई ग्रन्थ आदर्शरूप मे उपस्थित था। मैं यह नही कहता कि वह ग्रन्थ 'पृथ्वीराज रासो' ही था, क्योकि गद्यपद्यमयी रचना को संस्कृत में 'चम्पू' कहते हैं। किन्तु प्राकृत की पद्यवद्ध कथाओ मे थोडा-थोडा गद्य भी रहा करता था। लीलावती मे गद्य है, पर वह नाममात्र का ही है। कीर्तिलता मे गद्य और पद्य दोनो हैं। रासो मे भी गद्य अवश्य रहा होगा। वस्तुतः रासो मे वीच-वीच मे जो वचनिकाएं आती हैं वे गद्य ही हैं। निस्सदेह इन वचनिकाओं की भाषा मे भी परिवर्तन हुआ होगा, परन्तु वे इस वात के सवूत के रूप में आज भी वर्तमान है कि उन दिनो की प्राकृत और अपभ्रंश कथाओ के सम्पूर्ण लक्षण रासो मे मिलते हैं।

इस प्रकार हमने देखा कि प्राकृत से ही गद्य-पद्यमय रचनाओ की शुरुआत हो चुकी थी।[1] अपभ्रश मे वह परम्परा वनी रही।[2] डिंगल मे आकर तो उसका चरम विकास जान पडता है।[3] डिंगल की अधिकाश काव्य रचनाओ मे वारता, भटाउलि व वचनिका आदि के रूप मे गद्य का प्रयोग होता रहा है। इन वचनिकाओ, वारता आदि गद्याशो के प्रयोग से यह ज्ञात होता है कि रासो आदि डिंगल ग्रन्थ उन दिनो की प्राकृत और अपभ्रश कथाओ के सम्पूर्ण लक्षणो से सयुक्त उन्ही की परम्परा की कडी है।[4] वचनिकाओ की इस तुकात्मकता का कारण मुसलमानो के आक्रमण से उद्भूत तथा उनकी फारसी की अनुप्रासात्मक गद्य शैली का प्रभाव नही, वरन् यह प्राकृत की कथा और आख्यायिका मे प्रयुक्त होने वाली गद्यशैली का परवर्ती विकसित रूप है। यह पूर्णतया भारतीय है।[5]

डिंगल काव्यग्रन्थो मे मात्र गद्य-पद्य मिश्रित रचनापद्धति ही काम मे नही ली गई अपितु अनेक भाषाओ का एक साथ एक ही रचना मे प्रयोग किया गया है। यह परिपाटी भी वहुत पुरानी है। प्राकृत मे हमे धर्मवर्धन कृत पार्श्वजिनस्तवन और जिनपद्म रचित शान्तिनाथस्तवन नामक रचनायें मिलती हैं, जिनमे छः भाषाओ का एक साथ प्रयोग है।[6] अपभ्रश की अनेक रचनाओ मे षट्भाषा प्रयोग की सूचना और उदाहरण मिलते हैं। कुमारपाल प्रतिवोध से लेकर कथाकोष तक मिश्रित भाषा-प्रयोग की परम्परा मिल जाती है। पृथ्वीराज रासो, वंशभास्कर, राजरूपक, लावा-

१—प्राकृत मे कालकाचार्य कथानक, सिरिसिरिवाल कहा, धूचरिख्यान, रयणसेहर कहा आदि।
२—अपभ्रंश मे कुवलयमाला कहा, कीर्तिलता आदि।
३—डिंगल मे राजरूपक, रूपग गोगादेजीरो, कान्हडदे चरित, वीरवाण आदि।
४—हरिमोहन श्रीवास्तव : मध्यकालीन हिन्दी गद्य - पृ० ३१
५—वही
६—हरदेव वाहरी : प्राकृत और उसका साहित्य - पृ० ५०

रासा सभी रचनाओ मे यह प्रणालिका दीख पडती है। गद्यपद्य मिश्रित रचनायें तो चल ही रही थी।[1]

विद्यापति की कीर्तिलता मे पद्य के बीच-बीच मे गद्य की योजना की गई है।[2] डिंगलकाव्य ग्रन्थो मे भी वारता, वचनिका, दवावैत आदि के रूप में गद्य की योजना की गई है। यह पद्धति डिंगल कवियो को अत्यधिक प्रिय थी। डिंगल के अधिकाश कवि षट्भाषा-प्रवीण हुआ करते थे। चन्द बारदायी, ईसरदास, पद्मनाभ, पृथ्वीराज, बाकीदास, सूर्यमल्ल आदि कवि बहुपठित थे। उनकी रचनाओ मे भाषा प्रयोगो की विविधता दर्शनीय है।[3] सूर्यमल्ल मिश्रण का वशभास्कर सबसे बडा और प्रसिद्ध ग्रथ है। यह बूंदीराज्य का पद्यात्मक इतिहास है और दो बार प्रकाशित भी हो चुका है। भाषा इसकी पिंगल है। अपने पाडित्य तथा शब्दभडार-प्रदर्शन के हेतु सूरजमल ने इसमे कई नए शब्द गढ कर रख दिए हैं और अनेक स्थानों पर सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रश आदि भाषाओं के अप्रचलित एव कर्णकटु शब्दो का प्रयोग किया है, जिससे भाषा मे कृत्रिमता और दुरूहता आ

---

१--पुराने समय के चारण जो इस प्रकार की रचनाए करते थे, बड़े विद्वान होते थे। कारण यह था कि प्राय: सभी राजपूत उस समय युद्ध मे व्यस्त रहते थे। और उन्हे सैनिको के प्रोत्साहन के लिये चारणो और वीर-रसपूर्ण कविता सुनाने के लिए भाटो की बड़ी आवश्यकता होती थी। इस प्रकार राज-दरबारो मे सम्मान उन्ही चारणो और भाटो को मिल सकता था जो अपनी कला मे बहुत प्रवीण होते थे। अत. इस जाति के लोग काव्य-कला-कौशल की प्राप्ति के लिए शिक्षा और अभ्यास मे बहुत समय बिताते थे, और सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रश आदि भाषाओ के पूरे विद्वान हुआ करते थे (गणेशप्रसाद द्विवेदी : हिन्दी सर्वे कमेटी की रिपोर्ट-पृ० २१)। वर्णरत्नाकर मे भी 'भाट वर्णना' के अन्तर्गत भाट को छह भाषाओ के तत्वज्ञ होने की आवश्यकता बताई है (पुनु कइसन भाट सस्कृत पराकृत अवहठ पैशाची सौरसेनी मागधी छह भाषाक तत्वज्ञ)। कर्नल टाड कहते हैं कि उस समय कवीश्वर की पदवी उन्हीं को दी जाती थी जो कम से कम छह भाषाओं के ज्ञाता होते थे तथा व्याकरण, छन्द, निरुक्त आदि विषयो मे भी प्रवीण होते थे (टाड : राजस्थान-दसवा अध्याय)। इससे यह भी सिद्ध होता है कि इन कवियों के आश्रयदाता राजपूत लोग भी काव्य-मर्मज्ञ होते थे। चन्द के अनुसार पृथ्वीराज छह भाषाओ के जानकार थे —

सस्कृतं प्राकृत चैव अपभ्रंश पिशाचिका।
मागधी सूरसेनीच, षट् भाषाश्चैव ज्ञायते ॥

(कविराव-पृथ्वीराज रासो-भाग १, पृ० २९)

२--शिवप्रसाद सिंह : कीर्तिलता और अवहट्टभाषा - पृ० ३२, ३३, ३५, ३८, ३९, ४०, ४४, ४८, ५१, ५४, ५५, ५६, ६०, ६५।

३--देखिये लेखक की पुस्तक--'राजस्थानी कवि' दोनो खड

राजस्थानी साहित्य में कहानी के रूप मे रचित वातें बहुत संख्या मे उपलब्ध होती हैं। इन वातो में तुकान्त गद्य का प्रयोग बहुधा होता है। बीच बीच मे दोहे या अन्य छोटे मुक्तक छन्दो का प्रयोग होता है। जिसमे कथानक में एक विशेष मोड और भगिमा आ जाती है। कथाओ की यह शैली डिंगल की अपनी निजी शैली होने पर भी अपभ्रंशकथाओ का क्रमगत विकास है। प्रवन्ध चिन्तामणि एवं कुमारपाल प्रतिबोध की कथाओ मे भी यही परम्परा है। इसी प्रणाली का तर्कसगत विकास डिंगल की वात संज्ञक रचनाओ मे हुआ। अब भी जब कोई कथा कहने वाला अपनी कहानी सुनाता है, तो बीच बीच मे वह लोकप्रचलित दोहों की जड़ाई सी करता जाता है। जैसा प्रसग होगा, वैसा दोहा वह सुनाता चलेगा। पुरानी वातो में[1] व ख्यातों में यही चीज है।[2] जो वातें लिखी मिलती है, उनमे प्रसंगानुकूल पद्य अवश्य है। ख्यातो में भी ऐतिहासिक दोहे, गीत, कवित्त आदि प्रयुक्त किये गये हैं। विस्तारभय से अधिक उदाहरण नही दिये जा रहे हैं। हम पहले इसी अध्याय में सप्रमाण देख चुके हैं कि यह प्रवृत्ति प्राकृत अपभ्रंश से डिंगल मे अवतरित हुई है। अस्तु —

प्राकृत और अपभ्रंश का सबसे अधिक प्रभाव छन्दो के क्षेत्र मे पड़ा। प्राकृत साहित्य ने अपनी अलग से छन्दपरम्परा का उदय किया। हम देख चुके हैं कि वैदिक तथा लौकिक संस्कृत साहित्य की छन्दःपरम्परा वर्णिक छन्दो की परम्परा है। संस्कृत

---

१ (अ) मेनारिया : राजस्थानी साहित्य सग्रह - भाग २
वात देवजी वगडावतारी - पृ० ११
प्रतापसिंघ म्होकमसिंहरीवात - पृ० १८, १९, आदि
वीरमदे सोनीगरारी वात - पृ० ८१, ९१ आदि
(ब) नरोत्तम स्वामी : राजस्थानी साहित्य सग्रह - भाग १
राजान राउतरो वात - वणाव - पृ० २६, ३०, ३२ आदि
(स) नरोत्तम स्वामी : राजस्थानी वाता भाग-१
वात सयंणी चारणीरी - पृ० १६-१७
वात जसमा ओडणीरी - पृ० २४, २५
वात वींझरे अहीर री - पृ० ८०, ८१
(द) सौभाग्य सिंह शेखावत: राजस्थानी वार्ता - भाग ५
राजा सुथीलरी वारता - पृ० २६
वीरचद मेहतारी वारता - पृ० ५७
भलै-भलो, वुरे वुरोरीवात - पृ० ७७, ७९
(ह) सौभाग्य सिंह शेखावत: राजस्थानी वार्ता - भाग ७
वात वाढेल कल्याणसिंघ नगराजोतरी - पृ० १५
रावत मोहकमसिंघ हरिसिन्घोतरी वात - पृ० ७९

२ बद्रीप्रसाद साकरिया : मुंहता नैणसीरी ख्यात - भाग १, पृ० १८, ५४, ५८ १८६, १९२

छन्दो की परम्परा मूलत: मात्रिक छन्दो की नही है। प्राकृत साहित्य अपना विकास लोकजीवन की भित्ति पर कर रहा था, फलत. उसने नृत्य तथा सगीत के आधार पर छन्दोविधान का आरम्भ किया। प्राकृत मे ही सर्वप्रथम मात्राछन्दो या तालच्छन्दो (ध्रुवाओं) का विवरण उपन्यस्त किया गया है। किन्तु इसका यह अर्थ नही कि वैदिक छन्द या सस्कृत वर्णिक छन्द प्राकृत मे सर्वथा लुप्त हो गये थे। भरत के नाट्यशास्त्र में हमे प्राकृत भाषा मे निबद्ध गायत्री, उष्णिक्, बृहती, पक्ति, त्रिष्टुप् तथा जगती के उदाहरण मिलते हैं। इतना होने पर भी यह तो निश्चित है कि धीरे धीरे इनका प्रयोग कम हो चला है। प्राकृत की छन्द:परम्परा के लिये हमे 'स्वयम्भूछन्द', हेमचद्र का 'छन्दानुशासन', तथा 'प्राकृतपैंगलम्' से पर्याप्त सहायता मिल सकती है। ताल-छन्दो या मात्राछन्दो मे गणो या वर्णों का उतना ध्यान नही रखा जाता जितना प्रत्येक चरण, अर्धाली, या समग्र छन्द की मात्रात्मक सख्या का। प्राकृत मे इस प्रकार के छन्दो का अधिक प्रचार है, ये छन्द सस्कृत वर्णिक छन्दो की ही भांति अतुकान्त होते हैं। छन्दो के चरणो के अन्त मे तुक मिलाने की शैली का प्रचलन अपभ्रश काल मे चला है तथा तुकान्त छन्द अपभ्रंश छन्द. परम्परा के प्रतीक है। जिस प्रकार संस्कृत की छन्द:परम्परा का प्रतीक अनुष्टुप् है तथा अपभ्रंश छन्द:परम्परा का प्रतीक दोहा, वसे ही प्राकृत के अधिकाश मात्रिक छन्दो का मूलस्त्रोत है। प्राकृत के प्रमुख छन्दो में गाहा, गाहू, विगाथा, उद्गाथा, गाहिनी, सिहिनी, तथा स्कधक छन्द हैं। इनमे से 'गाहा' छन्द अपने भेदोपभेदो के साथ आर्या के रूप मे संस्कृत छन्दो मे संगीतात्मकता का अधिक समावेश हो गया, फलत: आगे चल कर शुद्ध प्राकृत छन्दो का प्रचलन कम हो गया, अपभ्रश कवियो ने प्राय: तुकान्त अपभ्रंश छन्दो को ही अपनाया है। किन्तु प्राकृत का गाथा छन्द फिर भी प्रयुक्त होता रहा और 'रासो' मे चन्दवरदाई तक ने इसका प्रयोग किया।[1]

गाथा की भाति अपभ्रश के ये दोहे अपने-आप में परिपूर्ण मुक्तक काव्यो के वाहन स्वीकार किये गये थे और सच पूछिये तो दोहा मुक्तक-काव्य का ही सफल-वाहन है। यह प्रबन्ध या कथानक के लिये उपयुक्त छन्द नही मालूम होता। ढोला-मारू के दोहे यद्यपि कथानकरूप में लिखे गये हैं, परन्तु वे वस्तुत: मुक्तक ही हैं। इसी कथानकसूत्र को जोड़ने के उद्देश्य से सोलहवी शताब्दी में दोहो के बीच-बीच में चौपाई जोड कर कथानक को क्रमबद्ध करने का प्रयास किया गया था। चौपाई छोटा छन्द है, वह कथानक को सहज ही जोड़ देता है। अपभ्रंशकाल के आरम्भ से ही इस छन्द के इस गुण को समझा जाने लगा था, परन्तु इसकी ठीक-ठीक प्रकृति जानने मे कुछ समय लगा।[2]

शुरू-शुरू मे चौपाई की अपेक्षा अपभ्रंश मे पद्धड़िया का ज्यादा प्रचार था। जिस प्रकार आजकल हम लोग चौपाई लिखने मे तुलसीदास की श्रेष्ठता बतलाया

१ भोलाशकर व्यास : हिन्दी साहित्य का वृहत् इतिहास, खण्ड १, पृ० ३१०-३११

२ हजारीप्रसाद : हिन्दी साहित्य का आदिकाल - पृ० ९४

करते हैं उसी प्रकार स्वयभू ने चउम्मुह या चतुर्मुख को पद्धडिया का राजा बताया था। हरिवंशपुराण मे उन्होने कहा है कि पिंगल ने छन्द प्रस्तार, भामह और दण्डी ने अलकार, बाण ने अक्षराडम्बर, श्रीहर्ष ने निपुणत्व और चतुर्मुख ने छद्दनिका, द्विपदी और ध्रुवकों से जटित पद्धडिया दिया—

छद्दणिय दुवइ धुवएहि जडिय। चउमुहेण समप्पिअ पद्धडिय।[1]

यह तो हुई चौपाई की बात, घत्ता दोहे से भिन्न छन्द है। यह ६२ मात्राओ का छन्द होता है। प्रथम पक्ति मे १०, ८, १३ पर यति होती है और दूसरे चरण मे भी यही क्रम रहता है —

पढम दह वीसामो वीए मत्ताइं अट्ठाहं।
तीए तेरह विरई, घत्त मत्ताइं बासट्ठि॥

उदाहरण यह है –

रण दक्ख दक्ख हणु, जिणणु कुसुमधणु
अंधअ गंव विलास करु।
सो रक्खउ संकरु, असुर भयंकरु
गिरिणयरि अद्धंग धरु॥

परन्तु व्यवहार में घत्ता शब्द का व्यवहार छेदन के अर्थ मे ही होता रहा और कई बार काव्यो मे अरिल्ल या पज्झटिका के बाद उल्लाला या और कोई इसी तरह का 'द्विपक्तिलेख्य छन्द' दे दिया जाता था। अपभ्रंश के काव्यो में भी घत्ता के स्थान पर अन्य छन्दो का व्यवहार हुआ है।[2]

१–उदाहरणार्थ 'पउमसिरिचरिउ' में प्रथम संधि के घत्ते 'घत्ता' छन्द मे हैं। एक उदाहरण यह है –

पणमिवि जय सामिणि नय सुर कामिणि वागेसरि सिय कमल कर।
पणयहं सब्भावि जीए पभावि कविहि पयदइ वाणि वर॥१४॥

किन्तु द्वितीय संधि में दूसरा छन्द 'घत्ता' के लिये व्यवहृत हुआ है –

अवयरिउ गइंदह, कुमरु लोय लोयण सुहउ।
सहु वंधव लोएहि, संखु वि विसरिउ समुहउ॥३८॥

---

१ नाथूराम प्रेमी : जैन साहित्य और इतिहास - पृ० ३७१-७२

२ उदाहरणार्थ पुष्पदंतके 'णायकुमारचरिउ' की सातवी सन्धि के प्रथम कडवक का घत्ता यह है –

कुडिलंकुस वस एहि णिच्चमेव पडिवण्णउ।
हत्थियहि सोहइ दाणु जेहि संवंधणु दिण्णउ॥

फिर पउमसिरिचरिउ की बिईयसंधि के घत्ते इस छंद में हैं –

वंधव जण वल्लह गुरुयणि विणिय मयंद गइ।
लंघिय रयणयर राहव लक्खण दोवि नइं॥

२–कई अपभ्रंश काव्यो मे घत्ता को घत्ता छद मे ही लिखने का नियम कठोरता के साथ अपनाया गया है, पर सबमे उतनी कडाई नही दिखाई गई। कभी-कभी शुरू मे दुवई (द्विपदी) देकर अन्त मे किसी दूसरे छद मे घत्ता दिया गया है। णयकुमार चरिउ मे इस नियम का बहुत सुन्दर निर्वाह हुआ है। कभी छोटे-छोटे छदो मे भी कडवक लिखे गए है। इन सब नियमो का परवर्ती काल मे अनुसरण हुआ है। अनेक छन्दो मे कथा कहने की प्रथा केशवदास की अपनी चलाई हुई नही है। करकडु-चरिउ, णयकुमारचरिउ आदि मे छद बदलने की प्रवृत्ति मिलती है। वस्तुत: छन्दो के मामले मे अपभ्रंश बहुत समृद्ध भाषा कही जा सकती है। अस्तु –

दोहा का घत्ता अपभ्रश के कवियो मे एकदम अपरिचित तो नही था, जिन-पद्म सूरि के थूलभद्दफागु मे इसका उदाहरण मिल जाता है। परन्तु प्रबन्धकाव्य मे चौपाई दोहा का क्रम बहुत लोकप्रिय नही हुआ। सम्भवत. पूर्वी प्रदेश के कवियो ने प्रबन्धकाव्य मे चौपाई और दोहा से बने कडवको का प्रयोग शुरू किया था। जायसी आदि सूफी कवियो ने इसी प्रथा का अवलम्बन किया था, परन्तु बीजरूप मे यह प्रथा बौद्ध सिद्धों की रचनाओ मे मिल जाती है। सरहपा ने लिखा है —

अइसें विसन सधिको पइखइ। जो जइ अत्थि णउ जावन दीसइ।
पढिअ सअल सत्य वक्खाणइ। देहदि बुद्ध वसन्त ण जाणइ॥
गमणागमण न तेन विखणिडअ। तो वि णिलज्ज भणहि हउ पण्डिअ॥

जीवन्तह जो नउ जरइ,
सो अजरामर होइ।
गुरु उवएसे विमल मई,
सो पर धण्ण कोई।

चौपाई दोहे का सबसे पुराना प्रयोग शायद यही है। जो कुछ पुराना साहित्य उपलब्ध है उससे लगता है कि पूर्वी प्रदेश के बौद्ध सिद्धो ने ही इस शैली मे लिखना शुरू किया था। पश्चिम मे पद्धड़िया-बध अधिक प्रचलित था और पद्धड़िया से कभी-कभी चौपाई का अर्थ भी ले लिया जाता था। जैसा ही जिनदत्त सूरि की चर्चरी के वृत्तिकार जिनपाल के वक्तव्य से स्पष्ट होता है। किन्तु सब मिला कर चौपाई दोहा की पद्धति उधर दीर्घकाल तक लोकप्रिय नही हुई।[1]

यही कारण है कि डिंगल मे भी जो अनेक दृष्टियो से अपभ्रंश की विशेषताओ को आत्मसात करके चली है—दोहा चौपाईवाली शैली का विशेष प्रचलन नही हुआ। डिंगल के प्रबन्ध काव्यो ने इस पद्धति को नही अपनाया। अपवाद के रूप मे पद्मनाभ रचित कान्हडदे प्रबन्ध को लिया जा सकता है जिसमे चउपई-दूहा पद्धति का अन्य छन्दो के साथ प्रयोग किया गया है। अन्य डिंगल ग्रन्थो मे यह प्रणाली नही मिलती। यद्यपि अपभ्रंश के आरम्भिक काव्यो मे चौपाई-जैसे कथानकसूत्र योजक

१ - हजारीप्रसाद . हिन्दी साहित्य का आदिकाल-पृ० ९५-९६

छन्द का प्रचलन हो गया था और चौपाई के साथ अपभ्रंश के लाड़िले छन्द दोहा का गठबन्धन भी हो चुका था, पर कथा-काव्य के लिये इसका महत्व बाद मे समझा गया।

धीरे-धीरे अपभ्रंश मे भी बड़े-बड़े छद लिखे जाने लगे। रोला, उल्लाला, वीर, कव्व, छप्पय और कुण्डलिया अपभ्रंश के अपने छन्द हैं। धीरे-धीरे अपभ्रंश की कविता भी आडम्बरपूर्ण होती गई। छप्पय और कुण्डलिया जैसे छन्दों को सभालकर वीरदर्प की ओजस्विनी कविता लिखना भाषा की प्रौढता का सबूत है।

इस प्रकार हमने देखा कि छदो के क्षेत्र मे डिंगल अपभ्रंश की सर्वाधिक ऋणी है। सक्षेप मे अपभ्रंश मे छदो की दो विशेषताएं प्रमुख है। प्राय: अपभ्रंश कवियों ने अपने छदो का नाम भी यथास्थान दिया है। डिंगल कवि भी इसी प्रवृत्ति का पालन करते हैं। वैसे संस्कृत के महाकाव्यो मे छदो का नाम नही दिया रहता है। किन्तु अपभ्रंश काव्यो मे छदो का नाम बहुधा दिया रहता है। उनमे छन्द-नाम या तो छन्द के बाहर लिखा रहता है या छन्द के भीतर ही उसका उल्लेख किया जाता है, जैसे —

दुवई-चउविह गोउराइं चउदारइ णयरइं भूमि भूसणे।

—महापुराण–५–२१–१

रासो मे भी इसी तरह छन्दो के नाम उनके पहले दिये हुए हैं। शायद ही ऐसा कोई पद्य उसमें हो जिसके पहले छन्द का नाम न हो। अपभ्रंश मे छन्द के भीतर उसका नाम देने के उदाहरण ये हैं —

भुजगो वुहारंजणो णाम छन्दो चिर नन्दओ गिहवरो दाणइंदो।

—भविसयत्त कहा–१२–३

दिवायर चन्दणिवारियवामु। सुछन्दइं गंथिउ मोत्तियदामु।

—करकण्डु चरिउ -१-९-९

डिंगल की सभी रचनाओ मे प्रयुक्त छंदो का नाम छंद से पहले लिख दिया जाता है। उदाहरण के लिए देखिये—राजरूपक—पृ० ५१—जहां छंद चौसर, दूहा और छद वेअक्खरी प्रयुक्त हुए है, सभी का नाम दे दिया गया है। रघुनाथरूपक गीतारों, रघुवरजसप्रकाश, रामभरासो, सूरजप्रकाश, रणमल्लछंद, वीरवाण आदि सभी डिंगल ग्रंथो मे प्रत्येक छन्द पर उसका नाम अथवा शीर्षक दिया हुआ है।

अपभ्रंश छन्दो की दूसरी विशेपता यह है कि इनमें अन्त्यानुप्रास का प्रयोग मिलता है। इस प्रवृत्ति का संस्कृत मे भी प्राय: अभाव था और प्राकृत मे भी। यह अपभ्रंश कवियो की अपनी सूझ थी। हिन्दी छन्दो मे यह प्रवृत्ति अपभ्रंश छन्दो से ही आई।

अपभ्रंश कवियो ने जहां प्राचीन वर्णवृत्तो का प्रयोग किया वहा उनमे एक नवीनता भी उत्पन्न कर दी। उदाहरण के लिए निम्नलिखित मालिनी छन्द देखिये—

खलयण सिरसूलं, सज्जणाणंद मूलं ।
पसरइ अविरोलं, मागहाण सुरोलं ।।
सिरि णविय जिणिदो, देइ वाय वीणदो ।
वसु हय जुइ जुत्तो, मालिणी छन्दु वुत्तो ।। सुद०च०३४

संस्कृत के पिंगल शास्त्र के नियमो के अनुसार जहा यति होनी चाहिए वहा पर भी कवि ने अन्त्यानुप्रास का प्रयोग कर मालिनी के एक चरण के दो चरण बना डाले। इस प्रकार सम चतुष्पद मालिनी अर्धसम अष्टपद मालिनी वन गई। प्राचीन रूढि को उसी रूप में स्वीकार न कर उसमे परिवर्तन लाकर नवीनता उत्पन्न करने की प्रकृति अपभ्रंश कवियो मे स्वभाव से ही थी।

अपभ्रंश कवियो की इसी प्रवृत्ति के निम्नलिखित दोहे मे भी दर्शन होते हैं।

सीत रयणु वय किंति घरु, सव्व गुणे हिं सउण्णु ।
सो धणवंतउ होइ णरु, सो तिहुयण कय पुण्णु ।।

-सुलोचना चरिउ १८-११

वर्णवृत्तो मे भी इन कवियो ने नियमो का कठोरता से पालन नही किया। एक दीर्घकाल अक्षर के स्थान पर दो लघु अक्षरो का प्रयोग करके भी वर्णवृत्तो का निर्वाह कर लिया गया है। जैसे –

अस्सथामो मुऊ तेहि ता उत्तऊ ।
मुच्छिऊ दोणु धणु बाणु हत्थह चुऊ ।।
चेयणा लहिवि कस्सा वि णउ पत्तिउ ।
सच्च वई य तउ धम्म सुउ पुच्छिउ ।।
सच्चु कहि पुत्त किं मज्झ पुत्तो मुऊ ।
कण्ह सिक्खाइ णरणाहु ता जंपिउ ।।
मुउ ण तुह णदणो किं तु गउ दिट्ठऊ ।
अस्सथामुक्ति णामेण रणि णिट्ठिउ ।।

-यशः कीर्ति कृत हरि० पु० ११-९

इस चार रगण स्त्रग्विणी या कामिनी मोहन छन्द मे रेखाकित अक्षर एक दीर्घ अक्षर के स्थान पर प्रयुक्त किये गये है।

अपभ्रंश कवियो ने अपनी उपरिनिर्दिष्ट प्रकृति के अनुसार अनेक नवीन छन्दो की सृष्टि की। इसके लिए उन्होने नए-नए छन्दो का निर्माण किया। दो छन्दो के मेल से बने अनेक सकीर्ण–वृत्तो का उल्लेख छन्दकोषो मे मिलता है। अपभ्रंश में सकिर्ण-वृत्त उल्लाला, दोहा, गाथा, आभाणक मात्रा, काव्य (रोला)

और कामिनी मोहन के मिश्रण से बनाये गये है। कुण्डलिक (दोहा काव्य) चन्द्रायन (दोहा कामिनी मोहन), रासाकुल (आभाणक या प्लवगम उल्लाला), रड्डया वस्तु(मात्रा दोहा).छप्पय(काव्य उल्लाला) इत्यादि इसी प्रकार के छन्द है।'[1]

डिंगल के कवियो मे भी इसी प्रकार नये नये छंद गढ़ने की प्रवृत्ति मौजूद है। एक दोहा और एक चद्रायणा छद को मिलाने से नया डिंगल छन्द झमाल बन गया। इस मेल में दोहे और चंद्रायणा में सिंहावलोकन है, अर्थात दोहे का अंतिम शब्द चद्रायणे के आदि में आता है।[2]

उदाहरण देखिये[3] —

अति ऊंचा तियरे उरज, वणिया विसवा वीस।
जोड़े लागे जनत मे, गिर गज कुम्भ गिरीस॥
गिर गज कुभ गिरीस प्रवीणा गाविया।
सुवरण वरण मुढंग कठोर सुहाविया॥
सोहै अ गिया ओट हरी रंग साज मे।
दुटिया चकवा दोय सिवाल समाज मे॥१७॥

डिंगल के अनेक गीत इसी प्रकार रचे गये हैं। विपद विवेचन के लिए कृपया परिशिष्ट १- डिंगल गीतो का छन्दशास्त्रीय अध्ययनदेखिये। इसी प्रकार डिंगल मे अनुप्रास तथा उसके स्थान के आधार पर दोहे के तेवीस भेद कर दिये गये है[4]। इसी प्रकार बावीस छप्पय[5] चार कुन्डलिया[6] और २६ प्रकार के गाथा छन्द माने गए हैं[7]। यह भेदोपभेदो की वृत्ति और नवीन छन्दो के निर्वाह की प्रवृत्ति डिंगल काव्य की अपनी विशेषता है।

इस प्रकार हमने देखा कि डिंगल के काव्यरूप, छदपद्धति, वस्तुविन्यास और भावव्यन्जना सभी अपभ्रंश के निकट है। अपभ्रंश की परम्पराए ही कालांतर मे डिंगल के रूप मे विकास पा गई है। यह बात सही है कि डिंगल के कवियो को अपने आश्रयदाताओं की गुणगाथा गाने मे संस्कृत परम्परा मे, विशेषकर पौराणिक परम्परा से बड़ी प्रेरणा मिली है, फिर भी प्राकृत अपभ्रंश की परम्पराओ ने डिंगल साहित्य के अन्तरग और बहिरग दोनो का निर्माण किया है।

---

१ वेलणकर : अपभ्रंश मीटर्स — जर्नल आफ युनिवर्सिटी आफ बाम्बे—नवम्बर १९३३-पृ० ३२ - ६९
२ अयाचक व खारेड : बांकीदास ग्रथावली—भाग ३, पृ० ४३
३ बांकीदास : जमाल राविका सिखनख वर्णन - पद सं० १७
४ सीताराम लालस : रघुवर जसप्रकास - पृ० ६२ - ७०
५ वही - पृ० ९३ - ११०
६ वही - पृ० १११ - ११३
७ वही - पृ० ७६ - ८४

६

# उपसंहार

प्राकृत और अपभ्रंश दोनो भाषाओका अध्ययन तो भाषागत आधारोपर अनेक देशी-विदेशी विद्वानो ने किया है किन्तु उनके साहित्यो का विस्तृत अध्ययन प्रायः नही हो पाया। प्राकृत साहित्य का वैज्ञानिक सलग इतिहास अभी भी लिखा जाना बाकी है। अपभ्रंश साहित्य का अध्ययन डा० हरवशलाल कोछड़ ने किया है, जो 'अपभ्रंश साहित्य' नाम से प्रकाशित हो चुका है। इन दोनो भाषाओ की साहित्यिक परम्पराओ का विधिवत अध्ययन आधुनिक आर्यभाषाओ की साहित्य-परम्पराओ को समझने के लिये अनिवार्य है। इस प्रकार का प्रयत्न डा० रामसिंह तोमर व डा० नामवरसिंह द्वारा स्वतन्त्र रूप से किया गया है। डा० तोमर का प्रबन्ध तो अभी भी अप्रकाशित है। इन पक्तियो के लेखक ने उसे भी मंगा कर देखा है। नामवरसिंह ने 'अपभ्रंश का हिन्दी साहित्य के विकास मे योग' नामक निबन्ध द्वारा प्रस्तुत विषय पर प्रकाश डाला है। परन्तु डिंगल साहित्य जो कि अपभ्रंश साहित्य का सबसे प्रमुख उत्तराधिकारी है, इस दृष्टि से उपेक्षित रहा। यहा हमने प्राकृत और अपभ्रंश की साहित्यिक परम्पराओ के सन्दर्भ मे डिंगल साहित्य की प्रवृत्तियो को परखने की चेष्टा की है, और इस प्रकार से प्राकृत, अपभ्रंश और डिंगल से राजस्थानी तक की साहित्यिक शृंखला की कडिया व्यवस्थित करने का प्रयास किया है।

पहला अध्याय प्राकृत भाषा और साहित्य के विकास को लेकर है। जिसमे प्राचीन और आधुनिक व्याकरणो, भाषाविदो और शोधकर्ताओ द्वारा अब तक किये गये कार्य के आधार पर सक्षिप्त विकासरेखा प्रस्तुत की गई है। तत्कालीन सामाजिक, आर्थिक, राजनैतिक और धार्मिक परिवेश मे प्राकृत भाषा और साहित्य के विकास को सविस्तार समझा गया। प्राकृत का आद्यावधि उपलब्ध साहित्य ६०० ई० पूर्व से आरम्भ होकर १८०० ई० तक आता है। परन्तु मूलत उसका काल ६०० ई० पूर्व से ६०० ई० तक रहा है। शिलालेखी प्राकृत, बाहिर्भारतीय प्राकृत, धार्मिक प्राकृत, वैयाकरणो की प्राकृत, साहित्यिक प्राकृत, नाटकीय प्राकृत, मिश्र सस्कृत या गाथा डायलेक्ट, सभी पर सक्षेप मे सप्रमाण विचार किया गया। विशेषत प्राकृत साहित्य की प्रमुख कृतियो—यथा समराइच्च कहा, धूतरिख्यान, कथाकोष-प्रकरण, कथा महोदधि, ज्ञानपचमी कहा, तरगवती कथा, सिरिसिरिवाल कहा, पउम चरिउ,

सेतुबन्ध, गौडवहो, गाथा सप्तशती, वज्जालग, लीलावई कहा आदि का विषय की अनुकूलता के आधार पर अध्ययन किया गया। नाटकीय प्राकृत और प्राकृत मुक्तकों की परम्परा को ठीक से समझने की चेष्टा की गई।

दूसरे अध्याय में अपभ्रंश भाषा और साहित्य के विकास को समझने की चेष्टा है। इस अध्याय मे 'अपभ्रंश' सम्बन्धी विचार-विमर्श व्यापकता से किया गया है, क्योंकि हमारे डिंगल साहित्य की अधिकाश प्रवृत्तियो के सूत्र हमे यही पर दीख पड़ते हैं। अपभ्रंश, अवहट्ट और देशी सज्ञाओ को लेकर सप्रमाण व्याख्या की गई है और विकासपरम्परा निश्चित की गई। चरिउ, कहा, रासक, रास, चर्चरी, फागु, लता, वेलि, रसायन, प्रकाश, कौमुदी, संकीर्तन, विलास, विजय रूपक आदि नाम देकर प्रशस्तिमूलक प्रवन्धकाव्य लिखने की परम्परा का प्रादुर्भाव इसी युग मे हो गया था। अपभ्रंश और अवहट्ट की प्रमुख कृतियो यथा पउम चरिउ, महापुराण, भविसयत्त कहा, हरिवशपुराण, णायकुमार चरिउ, जसहर चरिउ, जवुसामि चरिउ, सुदंसण चरिउ, करकडु चरिउ, पउमसिरि चरिउ, सुकुमाल चरिउ, सदेशरासक, कीर्तिलता, पाहुडदोहा, सावयधम्म दोहा आदि पर विस्तार से काव्यरूपो के आधार पर प्रकाश डाला गया। इसी प्रकार अपभ्रंश के मुक्तक काव्यपरम्परा का विकासात्मक व गुणात्मक अध्ययन किया गया। अपभ्रंशगद्य की विशेषताओ को भी परखा गया।

तीसरे अध्याय मे डिंगल और उसके साहित्य का विवेचन है। डिंगल सम्बन्धी समस्त समस्याओ पर सप्रमाण विचार किया गया है और निर्णय लिया गया है। साथ मे तत्कालीन परिस्थितियो के परिवेश मे डिंगल साहित्य का विकासात्मक अध्ययन किया गया है। प्रकाशित एवं अप्रकाशित दोनो प्रकार के ग्रथो की समीक्षा विषय प्रतिपादन की दृष्टि से की गई। चारण-भाटो के साहित्य के अन्तर्गत प्रमुख प्रवन्ध-काव्यो पर विचार किया गया। रासो, प्रकाश, विलास, रूपक, वेलि आदि सज्ञावाली रचनाओ के विभिन्न आधारो का अध्ययन कर इस नामकरण की विशेषताओं को परखा गया। डिंगल के इस काव्यरूप का विस्तारपूर्वक अध्ययन किया गया। साथ ही मुक्तक के रूप में दोहे तथा अन्य छदो को लिया गया। डिंगल गीतो के रूप-विन्यास को लेकर भी चर्चा की गई। अपने इस अध्ययन मे उन रचनाओ पर भी विचार किया गया जो भाषा वैज्ञानिक दृष्टि से पिंगल की रचनाए हैं, किन्तु जो डिंगल काव्यरूपो के अध्ययन के लिए उपयोगी है। ऐसी रचनाओं मे पृथ्वीराज-रासो और वशभास्कर है जिनकी भाषा और शैली अनेक स्थलो पर डिंगल से अभिन्न हो जाती है। श्रीधर का रणमल्ल छद, कल्लोलकृत ढोलामारूरादूहा, बीठू सूजाजी रचित राव जैतसीरो छद, केशवदासकृत गुण रूपक, पृथ्वीराज की वेलि क्रिसन रुकमणीरी, साया झूला रचित नागदमण और रुक्मणी हरण, माधोदास का रामरासो, किशोरदास प्रणीत राजप्रकाश, जग्गाजी रचित रतन रासो, जोगीदास का हरिपिंगल प्रवन्ध, वादर का वीरमायण, करणीदानकृत सूरज-प्रकाश, किसनाजीआढा रचित रघुवर जस प्रकाश, पद्मनाभ लिखित कान्हडदे प्रवन्ध, खेतसी का भाषा भारत, वीरभाण

कृत राजरूपक, मंछाराम का रघुनाथरूपक आदि ग्रंथो पर विस्तारपूर्वक विचार किया गया। राजस्थानी गद्य का विकास भी पूरी तरह समझा गया। ख्यात, वात, प्रसग, वचनिका, दवावैत, दासतान, इतिहास, भट्टाउलि आदि रूपो का विस्तृत अध्ययन किया गया।

चौथा अध्याय डिंगल की प्रधान प्रवृत्तियो और काव्यरूपो को लेकर चलता है। 'रासो' काव्यरूप का विकासात्मक अध्ययन किया गया। प्रबन्ध, प्रकाश, विलास, रूपक, छंद, वेलि आदि विभिन्न नामो से पुकारी जाने वाली रचनाओ का अध्ययन कर डिंगल प्रबन्धकाव्यो के स्वरूप के बारे मे कुछ निष्कर्ष निकाले गये। पवाडा नामक काव्यरूप की परीक्षा करने से ज्ञात हुआ कि उसे भी वीरचरितात्मक खण्डकाव्य के रूप मे ग्रहण किया जा सकता है। ब्यावलो, आख्यान, मगल आदि नाम भी प्रबन्ध काव्यो के ही है। प्रबन्धकाव्यो से सर्वथा भिन्न किन्तु एक विशेष प्रयोजन को लेकर चलने वाले भी अनेक काव्य ग्रन्थ डिंगल मे उपलब्ध हैं। इनमे से कुछ तो ऋतुकाव्य हैं यथा फाग, बारामासी व सदेसो और कुछ एक ही विषय पर लिखित मुक्तको के संग्रह हैं—जैसे बाकीदासजीके अनेक ग्रन्थ। डिंगल मुक्तको के दोनो प्रकारो—यथा दोहो, कवित्त, कुण्डलिया आदि तथा डिंगल गीतो का सागोपाग अध्ययन प्रस्तुत किया गया। डिंगल गीत डिंगल साहित्य की अपनी विशेषता है जो अन्यत्र उपलब्ध नही है। डिंगल के विभिन्न गद्यरूपो ख्यात, वात, दवावैत, वचनिका, संवाद, आख्यान आदि विधाओ का विस्तृत अध्ययन किया है और डिंगल की प्रमुख विशेषता 'वयण-सगाई' पर पूर्ण प्रकाश डाला गया है।

पाचवां अध्याय प्राकृत व अपभ्रंश के डिंगल साहित्य पर पडे हुये प्रभाव का मूल्याकन करता है। प्राकृत और विशेषकर अपभ्रंश के विभिन्न काव्यरूपो और कृतियो के आधार पर डिंगल रचनाओ की परीक्षा की गई। अपभ्रंश के विविध-काव्यरूपो मे से कुछ का सम्बन्ध सीधी जनता से रहा, इसलिए जब समयानुसार भाषा मे विकास हुआ तो ये काव्यरूप परवर्ती भाषा मे भी प्रयुक्त होने लगे। यही कारण है कि डिंगल के अधिकाश काव्यरूपो की परम्परा अपभ्रंश से जोडी जा सकती है। दोनो प्रकार की रास परम्परायें, प्रेमाख्यानक पद्धति, लोकजीवन से सम्बन्धित मुक्तक, तुकान्त-गद्य ये सभी डिंगल को अपभ्रंश के द्वारा दाय मे मिले है। ऋतु वर्णन, ध्वन्यात्मक भाषा का प्रयोग, दीर्घसूचिया देने का रिवाज और युद्ध वर्णन करने की पद्धति की परम्परा अपभ्रंश के द्वारा ही आई है। अपभ्रंश की पुराने छदो को मिला कर नवीन छंद गढने की प्रवृत्ति का डिंगल में खूब प्रचलन हुआ। समानताओ और असमानताओ दोनो पर विस्तृत विचार किया गया है।

इस समूचे अध्ययन से भारतीय साहित्य परम्परा की अखण्डता का बोध होता है। वस्तुत: डिंगल साहित्य का विकास ही प्राकृत: अपभ्रंश की साहित्यिक परम्परा

से हुआ। वह केवल प्रभावित है, ऐसा कहना उचित नही। हम पीछे देख चुके हैं कि अपभ्रंश भाषाएं ही आधुनिक आर्यभाषाओ मे विकसित हो गई, उसी प्रकार अपभ्रंश की साहित्यिक धाराओ से ही डिंगल काव्य धाराओ का विकास हुआ। इस दृष्टि से प्रस्तुत अध्ययन अपने ढग का पहला प्रयत्न है और विद्वानो के ध्यान और सहृदयता की अपेक्षा करता है।



# परिशिष्ट (क)

## डिंगल गीतों का छन्द शास्त्रीय अध्ययन

डिगल छन्द

यहा डिगल के पिगल अथवा डिगल भाषा के स्वरूप की चर्चा करने का इरादा नही है। इस प्रकरण के सम्बन्ध मे इतना कहना ही काफी होगा कि हिन्दी से भिन्न एक डिगल भाषा है, जिसमे भाट चारण कविता करते थे। और इस डिगल के पिगल को भी डिगल कहा जाता रहा है। रणपिगल भाग तीसरे मे डिगल के छंद दिए हुए है जिनके उदाहरण गुजराती और डिगल मे है। ये गुजराती उदाहरण मुझे इतने उपयुक्त नही लगे अत. प्रस्तुत निबन्ध मे अधिकाश स्थानो पर डिगल के प्रामाणिक छद-ग्रथ रघुनाथ-रूपक गीतारो से उदाहरण दिये गये हैं। ऐसा करने मे मैंने जाति-छदो के विवेचन की पद्धति का ही अनुकरण किया है। यहा विवेचित छदो के नाम डिगल के विशेष नाम है, ये नाम कही कही जाति-छदो मे भी प्रयुक्त होते है, किन्तु वहा उनसे नितान्त भिन्न अर्थ लिया गया है। उन्ही नामो से डिगल मे दूसरा अर्थ द्योतित होता है। पहले षोडशी रचनाएं लेता हूं।

प्रथम दुमेल

दशरथ नृप भवण हुआ रघुनन्दण,<br>
कवसल्या उर दुष्ट निकन्दण।<br>
रूप चतुरभुज प्रकटत रीधो,<br>
दरसण निज मातानै दीधो।।

—रघुनाथ रूपक गीतारो, पृ० ६०

डिंगल की एक विशेषता यही ध्यान मे ले लेनी चाहिए। वह यह कि उसमे अधिकाश छदो मे आरम्भिक द्वाले अथवा चरण मे दो या तीन मात्राए अधिक आती हैं। ये अधिक मात्राए मात्र आरम्भिक चरण मे ही आती है, पीछे के चरणो मे नही आती। गीत की ललकार प्रारम्भ करते समय ये अधिक मात्राएं गद्य मे बोली जाती होगी, ऐसा मैं मानता हूँ।

ऊपर के दुमेल मे पहले चरण मे दो मात्राएं अधिक है, उन्हे छोड़ कर सभी चरण सोलह मात्राओ और चार चतुष्कल के है और उनके अन्त का कोई एक ही प्रकार का लगात्मक रूप निश्चित नही। पहले की दो पक्तियो मे अन्त्य-सधि गा ल ल है, दूसरी दो पक्तियो मे गा गा है। आगे ल ल गा भी आता है। प्रास या तुक दो दो पक्तियो मे है, इस तथ्य को लक्ष्य मे रखना आवश्यक है क्योकि मात्र प्रास के अन्तर के कारण डिगल के कवियो ने छदो को नई संज्ञाए दी हैं। इसकी उत्थापनिका है—

दादा दादा दादा दादा[1]
दादा दादा दादा दादा[2]

एक और दो चतुष्कलो का प्रास । इसके बाद पालवणी पर विचार करेंगे ।

पालवणी

पुलियो नंह चाप कंथ तोपाणी,
धाम जनक मिलिया रजधाणी ।
हतो कठै पोरस कुल हाणी,
अब तैं सिया दगैकर आणी ।।

—वही पृ० १६६

दुमेल और पालवणी मे मात्र इतना ही अन्तर है कि जहा दुमेल में दो-दो पंक्तियो का प्रास होता है, वहा पालवणी मे चारो चरणो मे एक ही प्रास होता है । इसी प्रास के आधार पर दुमेल को अर्धपालवणी के नाम से भी पुकारा जाता है । इसमे भी प्रथम पक्ति मे दो मात्राएँ अधिक आती हैं । इसी पालवणी के तीसरे चरण को प्रासमुक्त रख, पहले, दूसरे और चौथे चरण का एक ही प्रास रखने से झडलुपत गीत हो जाता है । झड का अर्थ डिंगल मे पद होता है । इसमे एक पद मे अर्थात् तीसरे चरण मे प्रास लुप्त होता है, इसी से इसका नाम झडलुपत हुआ ।

झडलुपत

डेरा रोपया उत्तर दिस डारण,
मन वहचै लंकेसुर मारण ।
वले विचार करे लिषमीवर,
धरे जनम मरजादा धारण ।।

—वहीं पृ० १७८

इसमें भी प्रथम पक्ति मे तीन मात्राएँ अधिक होती हैं, ऐसा रूपक मे उल्लेख है । किन्तु तीन मात्राएँ इस उदाहरण मे अधिक नही हैं, अत: या तो प्रस्तुत उदाहरण ठीक नही है अथवा नियम में अन्तर होना चाहिए । रणपिंगलकार पहली पक्ति मे दो ही मात्राएँ अधिक हो, ऐसा निर्देश करता है और उदाहरण 'डेरा रोपिया उतर दघ टारण' देता है । इसे प्रामाणिक माना जाना चाहिए ।

ईलोल

मन्दोदर ! भोलै भूलमती,
जल आसी वारध लाधजती ।
जल आयर वारध लाघजती,
मुंह मढै भोलै भूलमती ।।

—वही पृ० १६६

इसका लक्षण है—प्रत्येक पक्ति मे चार चतुष्कल, अन्तिम चतुष्कल सगण अर्थात् ल ल गा, चारो ही पक्तियो का एक ही प्रास, और दूसरी पक्ति के शब्दो की तीसरी पक्ति मे पुनरावृत्ति । उत्थापनिका नीचे अनुसार होगी —

। । । ।
दा ] दादा दादा गालल गा

अन्त मे गुरु, पीछे की पंक्ति के साथ मिल कर चतुष्कल का निर्माण करता है । उल्लि-खित पुनरावृत्ति की प्रवृत्ति डिंगल के अनेक छन्दो मे मिल जाती है ।

उमंग

कटिया श्रुतनाक लिया कर मे,
रचना कह सूपनखा घर मे ।
नारी इक वीर उभै नर मे,
तिसडी न लखी सुपनन्तर मे ।।

—वही पृ० १३३

रघुनाथ-रूपककार के अनुसार सोलह मात्रा, अन्त मे गुरु और चारो ही पंक्तियो मे एक ही प्रास उमंग का लक्षण है । परन्तु पाठ करके देखने पर इसमे भी ईलोल के समान ही पहले निस्ताल दा आता है । अन्तर मात्र इतना है कि ईलोल के अन्त मे गालल गा आता है, इसमे अन्त मे दादा गा होता है । उत्थापनिका —

। । । ।
दा ] दादा दादा दादा गा

साथक अडल

दासरथी लिखमण सुत दशरथ,
दोऊ सुणे सिधारे दसरथ ।
दीह उचाटी कीधे दशरथ,
दीधो प्राण पछाडी दशरथ ।।

—वही पृ० ११२

यह चार चतुष्कलो की सोलह मात्राओ की सादी रचना है । इसकी एकमात्र विशेषता यही है कि एक ही चतुष्कल शब्द हर पक्ति के अन्त मे आता है । इसका एक दूसरा रूप भी है । यथा —

निरखे अवासा भर निजर,
नह देखै दशरथ नृप निजर ।
निज देखे नह बंधव निजर,
नर दीठा विलख्या सह निजर ।।

—वही पृ० ११३

पहले उदाहरण और इसमे फर्क इतना ही है कि यहां अन्त्य चतुष्कल की एक मात्रा खंडित है और वह त्रिकल नगण बन जाता है जो चारो पंक्तियो मे प्रयुक्त होता है। अब सेलारछन्द पर विचार किया जाय।

सेलार

तपसीरो रूप धरे अतताई,
अडंग कुटी गइ सीत उठाई।
सियल पुकारी साद सुणीजैं,
कीजैं हो हरि ! बाहर कीजैं॥

—वही पृ० १३५

यह भी एक चतुष्कल, सोलह मात्रा की रचना है। दुमेल के सदृश्य इसकी पहली पंक्ति में दो मात्रा अधिक होती हैं। अंतिम अर्थात् चौथे चरण मे विधि नाम का शब्दालंकार प्रयुक्त होता है। विधि नामक इस शब्दालंकार के सम्बन्ध मे कोई विशेष जानकारी नही मिलती। रणपिंगल मे विधि शब्द का प्रयोग न कर मात्र शब्दालंकार का उल्लेख है। (पृ० ७४) रघुनाथरूपककार ने जो गीत उदाहरण-स्वरूप दिया है, उसमे प्रत्येक पद के अंतिम चरण में 'कीजैं हो हरि ! बाहर कीजैं', 'धीरो रे आयो हूँ धीरो', 'भागो रे नभ मारग भागो', 'दीजो रे प्रभुनूं सुद दीजो', 'छोडे रे तन सील न छोडे' इस प्रकार आता है। इसके सहारे विधि अलंकार की कल्पना की जा सकती है। इस प्रकार सामान्य द्विरुक्ति से उत्पन्न प्रभाव के आधार पर डिंगल ने नये छन्द बनाये हैं। अब डिंगल का सवैया छन्द लिया जाय जो हिन्दी के बहुप्रचलित सवैया मे भिन्न है। नीचे डिंगल के सवैये का उदाहरण देखिये।

सवैयो

परहस्त पटे, कर झूंझ कटै।
मिदवाण भटे, हदमाण हटे।
रतकुंभ जगावण राण रटे।

—वही पृ० १९८

रघुनाथरूपककार के अनुसार इसमे दो दो सगण के चार पद आते हैं और पांचवा पद सोलह मात्राओ का मिलता है तथा पाचो पदो के प्रास मिलाये जाते हैं। किन्तु अंतिम पंक्ति के स्वरूप को देखते हुए इसे सोलह मात्राओ की त्रिपदी मानना उचित जान पडता है। इसकी उत्थापनिका निम्न होगी —

ललगा ललगा' ललगा ललगा।
ललगा ललगा' ललगा ललगा।
ललगा ललगा ललगा ललगा।

इस प्रकार की अन्तर-प्रासयुक्त त्रिपदी अन्यत्र विरल है। इसके बाद त्र्यंबको छन्द पर विचार करेंगे। उसे मैं अपने ढंग से इस प्रकार लिखना चाहूँगा।

त्र्यवको

पूछी मा आगल् आय प्रभा।
पितु वधु न दिसे अंग प्रभा।
सज-राज न रंग न रंग नरा, गन राज न रगन राज सभा।

पुत्तर वर माग्यो नृप पास।
यह सो सुत ओ लिय तिण पासं।
श्रीराघव लिखमण लिखमण रघव, राघव लिखमण वनवासं।

रघुनाथरूपक के अनुसार त्रवका गीत मे प्रत्येक चरण मे सोलह मात्राएँ होती हैं। प्रथम, द्वितीय और चतुर्थ चरण मे प्रास होता है। तीसरे चरण मे आदि मे दो मात्राएं, मध्य मे दो चतुष्कल और अत मे एक षटकल रहता है। तीसरे चरण मे जो चतुष्कल हो वही पलट कर चौथे चरण मे आये। इस प्रकार इसे चतुष्पाद रचना गिना गया है। किन्तु मैं इसकी गणना त्रिपाद मे करता हू। तीनो चरणो में एक ही प्रास आता है, पहली दो पक्तिया चार चतुष्कल, सोलह मात्राए लिये होती है, तीसरा चरण आठकल की वत्तीस मात्राओ की ऐसी पक्ति होती है जिसमे शब्दो का पुनरावर्तन होता है। पुनरावृत्ति की यह पद्धति डिंगल मे वहुत प्रचलित है। डिंगल के अधिकाश छन्द ललकार के साथ पढे जाते है अत· उनमे नाद-सौन्दर्य और प्रभावशीलता उत्पन्न करने के लिए इस प्रकार शब्दो अथवा ध्वनियो की आवृति की जाती है। त्रंवको की उत्थापनिका निम्न होगी —

```
       ।    ।    ।    ।
दा ]  दादा दादा दादा गा
       ।    ।    ।    ।
दा ]  दादा दादा दादा गा
       ।    ।    ।    ।    ।    ।    ।    ।
दा ]  दादा दादा दादा दादा दादा दादा दादा गा
```

तीनो ही पक्तियो के अन्त मे एक ही प्रास।

डिंगल छन्दशास्त्र मे षोडशी से भी अधिक लम्बी रचनाओ को सोलह मात्राओ के आधार पर ही निरूपित किया गया है किन्तु मैं अपने तरीके से उनका अध्ययन करूगा। सवसे पहले हम त्रवकडो पर विचार करेंगे।

त्रवकडो

अंगद मेलियो सद दूत अपपर, वल अकला मजवूत वडालो।
वप सिणगार धूत खल वैठो, रचे सभा अदभूत रढालो।।

—वही पृ० १७९

दुमेल मे जिस प्रकार गीत के प्रथम चरण मे तीन मात्राएं अधिक आती हैं, ।
उसी तरह यहा भी तीन मात्राए अधिक होती हैं। उसके वाद दादा के आठ आवर्तन

होते है। सोलह मात्राओ पर यति आती है। 'अ ग' जतना अंश गद्य मे बोल कर चतुष्कल पाठ करने से ठीक बत्तीसा सवैया ज्ञात होता है। यद्यपि डिंगल छन्द-शास्त्रियो ने इसे सोलह मात्रा का चतुष्पाद छन्द माना है, मैं इसे बत्तीस मात्राओ का छन्द गिनता हू अत: मेरे निरूपण के अनुसार यह छन्द द्विपाद बन गया है। अन्य बत्तीस मात्राओ वाले गीतो के निरूपण की मेरी पद्धति यही है, अत: उनमे भी चतुष्पाद छन्द द्विपाद के रूप मे ही ग्रहीत है। अब छोटो साणोर पर विचार किया जाय —

छोटो साणोर

एकण दिन अमर सकल मिल आया, करी अरज सांभल् करतार।
राज बिना मारै कुण रावण, भू रो कवण उतारै भार॥ १॥
इला सखत मडियो असुराणो, सकट जी रो अकथ सहां।
दीनानाथ! तुझ बिन दुखरी, किणने जाय पुकार इ कहा॥ २॥

—वही पृ० ९८

इस गीत के प्रथम चरण मे दो मात्राए अधिक हैं। रघुनाथरूपककार के अनुसार तीन मात्राएं अधिक होनी चाहिए थी, किन्तु ऐसा नही है। छोटो साणोर गीत के चरण विकल्प से इकतीस और तीस मात्राओ के होते है। इकतीस मात्राओ का चरण होने पर आठवी सधि गाल आता है व तीस मात्राओ का चरण होने पर आठवी संधि गा आता है। साणोर के चार प्रकार हैं। पहला वेलिया गीत हैं जो इकतीस मात्राओ का गा लान्त छन्द है और दूसरा है सोहणो जो तीस मात्राओ का गान्त छन्द है। इन दोनो के उदाहरण देने की आवश्यकता नही जान पडती। तीसरा प्रकार जागडो साणोर है, जो अट्ठाईस मात्राओ का छन्द है। उदाहरण देखिए —

जागडो साणोर

पड़ियो मुरझाय सेस इल ऊपर सकत राण सुत सांझी।
थरके भाल बन चरा धाणा, मुख कुमलाणा माझी॥

—वही पृ० १९१

प्रथम पक्ति में दो मात्राए अधिक हैं, उसके बाद चतुष्कल चलते हैं। सोलह मात्राओ पर यति होती है। अन्त्य चतुष्कल मे दो गुरु इष्ट हैं, यद्यपि रघुनाथरूपक इसे कोई लक्षण नही मानता है। उसने एक लक्षण बताया है कि इस छन्द मे कही-कहीं नगण ललल अवश्य आना चाहिए। साणोर का चौथा प्रकार खुडद साणोर है।

खुड़द साणोर

व्याकुल लख सेस बिभीषण बोले, कमलापतसूं जोर कर।
धनुपधरण धीरज उर धरजै, हिव कीजै उपचार हर॥

—वही पृ० १९३

प्रथम चरण के द्वाले मे दो मात्राएं अधिक है, अन्यत्र उनतीस मात्राओ का प्रयोग हुआ है। सोलह मात्राओ पर यति है और आठवी सधि की तीन मात्राएं जहाँ खण्डित हो वहा मात्र एक ही लघु रहता है। उत्थापनिका देखिए —

दादा दादा दादा दादा' दादा दादा दालल ल

रघुनाथरूपककार खुडद साणोर का स्वरूप निर्देशित करते हुए अन्त मे दो लघु मात्राओ का विधान करता है परन्तु दिये गये उदाहरण मे सर्वत्र दालल ल आता है। जो उसका वास्तविक स्वरूप जान पड़ता है।

पंखालो

धरियो पण जनक इसी मन धारे धनक पिनाक चढाय धरैं।
महपत आय सयवर माहे वसुदा कुमरी तिको वरैं ॥१॥
तात हूत इधकी परतिग्या, साभल वात कहू सरसाल।
तनमन धार भाल दसरथ तण, मैं गल राल दई वरमाल ॥२॥
—वही पृ० ७४

इसमे भी छोटो साणोर के समान ही तीस और इकतीस मात्राओ का विकल्प चलता है। तीस मात्राओ वाले छन्द की पक्ति गान्त होती है और इकतीस मात्राओ वाले छन्द की पक्ति गालान्त होती है। रघुनाथरूपक के अनुसार साणोर मे गुरु-लघु का भेद है जो इसमे नही है। वस्तुत. यह कथन ठीक नही। यह भेद नाममात्र का ज्ञात होता है।

सिहचलो

परगत इम भ्रात चहूं परणीजै, भाण कितावा मारिया।
डाणा हूत सजोडा डेरा पाछा वीद पधारिया ॥१॥
—वही पृ० ८६

पहली पक्ति में दो मात्राए अधिक है, उन्हें छोड कर इसका गठन विचारना होगा। इस गीत के विषम चरणो मे छोटे साणोर गीत की विषम चरण की मात्राए आती हैं। इसके सम पद तेरह मात्राओ के होते हैं और अन्त्य प्रास मे रगण होता है। उत्थापनिका यो होगी —

दादा दादा दादा दादा' दादा दादा गालगा

इसके वाद इसी से मिलती जुलती रचना लहचाल पर विचार करें।

लहचाल

सुत भ्रात कटे सक धीट वधे धक,
वीस भुजाण विचारियो जी।
निरवीजा वानर नेम गमुन्नर,
वेख इसो मन धारियो जी ॥१॥
—वही पृ० २१३

पहली दो मात्राए निस्ताल मान लेने पर शेष गालल के छह आवर्तन आते है । अन्त मे गालगा जी आता है गालगा के आवर्तनो मे कही-कही गागा भी आ जाता है। रघुनाथरूपककार के अनुसार विषम चरणो मे दस मात्राओ और आठ मात्राओ पर विश्राम होता है। सम चरणो मे आठ मात्राए रख कर एक रगण के वाद 'जी' शब्द होता है। इसके वाद अमेल नामक छन्द-पर विचार किया जायेगा। अमेल अर्थात् जहा मेल नही हो। समूचे डिंगल गीतों मे यही एक मात्र अतुकान्त रचना है। रघुनाथरूपककार ने इसका कोई लक्षण नही दिया है किन्तु विचार करने पर ज्ञात होता है कि अमेल साणोर और पखाला जैसा तीस और इकतीस मात्राओ का छन्द है जो प्रास विहीन है।

अमेल

सवरी वन माहि प्रीत सू साचो, उवर जठै दरसण अभिलाख ।
आश्रम उभै सहोदर आया, त्रिभवण नायक सेस तठै ॥१॥

—वही पृ० १४१

अब अरटियो गीत को परखें —

अरटियो

एकण दिहाडे मुनिराज अजोध्या, कोसक आवण कीधो ।
राजाहूत मिले रिपराजा, दो मझ आसण दीधो ॥१॥

—वही पृ० ६४

यह गीत अट्ठाईस मात्राओ वाला चतुष्पाद है। अन्त मे दो गुरु होते है। रघुनाथरूपक के अनुसार नगण का प्रयोग वर्जित है। प्रथम पक्ति मे तीन मात्राए अधिक हैं। जागडो साणोर और अरटियो मे इतना ही फर्क है कि जहा अरटियो मे नगण अर्थात् ललल वर्जित है वहां जागडा साणोर मे उसका होना आवश्यक है। अब अरट लिया जाय —

अरट

हम राज करे अजनद अयोध्या नेत वधी निपतैत ।
जगा जीत तवोवल जालम ओप वडै अखडैत ॥१॥

—वही पृ० ६२

यह सत्तावीस मात्राओ वाला चतुष्पाद छन्द है जिसके अन्त मे गाल आता है। पहली पक्ति में दो मात्राए अधिक होती हैं। इसकी उत्थापनिका निम्न होगी —

| | | | | | |
दादा दादा दादा दादा' दादा दादा गाल

अब झडमुगट गीत का विवेचन किया जायेगा।

झडमुगट

तरवर वन सिखर जोवता सरतर, कर सारग तुन्नीर कर।
वर लोहा दीठो अग रघुवर, पर घर पडियो धरण पर ॥१॥

—वही पृ० १४०

इस रचना का निर्माण खुडद-साणोर मे प्रास की भिन्नता के आधार पर हुआ है। इसकी वनावट समझने के पहले उत्थापनिका पर गौर करना सरल और व्यावहारिक होगा।

लल ललदा दादा दादा दालल' ललदा दादा दालल ल
ललदा दादा दादा दालल' ललदा दादा दालल ल

पहली दो मात्राए चरण मे अधिक हैं। खुडद साणोर के अनुरूप ही इसमें भी चार यतिया है। अन्त मे रघुनाथरूपककार के मत मे दो लल—किन्तु मेरे मत मे तीन ललल आवश्यक हैं। इसकी एक अन्यतम विशेषता यह है कि प्रत्येक चरण का आरम्भ और अन्त लल से होना चाहिए, यही नही प्रत्येक यतिखण्ड के शुरू के दो लघु अक्षर ही उसके अन्त मे आते हैं। इन चारो यतिखण्डो का प्रास भी मिलता है।

हसावली

पयधररा मथण जगतरा पालग, सररा अचल सतरा साथ।
वररा दियण जगतरा वच्छल, नररा रूप नमो रघुनाथ ॥१॥

—वही पृ० १४८

पहली दो पक्तियो मे दो मात्राए अधिक है। यदि उन्हे वाद कर दिया जाय तो शेष इकतीस मात्राओं का छन्द रह जाता है। इसमे रा की—जो डिंगल मे षष्ठी का प्रत्यय है, वार-वार आवृत्ति होती है। साथ मे उल्लेखालकार का प्रयोग रहता है। यह गीत हसावली कहलाता है। उल्लेखालकार मे किसी एक व्यक्ति के अनेक गुणो का वहुविध उल्लेख होता है। रघुनाथरूपककार ने लक्षण और दृष्टान्त इस प्रकार दिया है।

वहु विधि वरनै एक को, वहुगुन सो उल्लेख।
तू रन अर्जुन तेज रवि, सुरगुर वचन विशेष ॥

अव इसी मे मिलते-जुलते पाडगत गीत पर विचार किया जाय। इसमें हर पक्ति के पहले शव्द के आगे 'आगडदी' शव्द आता है। सम्भवत नाद-सौन्दर्य उत्पन्न करने के लिए ही इस पद्धति का उपयोग किया गया है। उदाहरण देखिए —

पाडगत

गगाग्डदि दुहुओडा दल गाजै, ताग्डदि तवल वाजै रिणातूर।
राग्डदि राम रावण जुध रोपे, साग्डदि समाम अडे सजसूर ॥१॥
भाग्डदि भूत जोगण गण भैरव, आग्डदि अमर अपछर गण आण।
पाग्डदि प्रवल परचर दुर पेखत, वाग्डदि व्योम सुर छया विमाण ॥२॥

—वही पृ० २१६

डिंगल की पद्धति के अनुकूल ही इसमे भी अधिक मात्राएं हैं; अत स्वरूप-निर्धारण के लिए मैं दूसरी कडी लूंगा। पठन से ज्ञात होता है कि यह चतुष्कल रचना है। रवानुकारी शब्दो को अलग रख यदि विचार किया जाय तो ज्ञात होता है कि उनसे तीन लघु बनते हैं। इन तीन लघुओ मे कही सर्व लघु चतुष्कल बनते हैं और कही ललगालदा अष्टकल बनते हैं। उदाहरण देखिए —

पाग्डदि प्र, बल पर, चर दुर, पेखत,
वाग्डदि व्योम सुरं, छ्या वि, माण

पहले यतिखण्ड मे लललल, लललल, लललल, गालल इस प्रकार चार चतुष्कल पड़ते है और दूसरे मे ललगालललल, ऐसा पहला अष्टकल आता है और इसके बाद लगाल, गाल सधियां आती हैं।

सतखणो

आया मृग मार सेसनू आखे, बबब ! सुणो सबीता।
दारुण कुटी विड्गी दीसैं, सही गमाई सीता।
रे मन मीता रे मन मीता किण विध कीजिये ॥१॥

—वही पृ० १३८

पहली पक्ति मे दो मात्राए अधिक हैं। पहले दो द्वाले जागड़ा साणोर के हैं। तीसरी पक्ति के अन्त मे गालगा है। तीसरी पक्ति मे अष्टकल का उपयोग सम्बोधन-सूचक शब्द के साथ सबसे पहले किया जाता है, जिसे पुन: दुहराया जाता है। इसके बाद नौ मात्राओ का पद रचा जाता है, जो टेक की तरह हर द्वाले के अन्त मे प्रयुक्त होता है। उपर्युक्त गीत के अन्य द्वालो का गठन इस प्रकार है—रे रंग खोटे रे रग खोटे, किण विध कीजिये। रे सुध आवै रे सुध आवैं, किण विध कीजिये। रे वृतधारी रे वृतधारी, किण विध कीजिये, आदि आदि। अब हम दीपक गीत लेंगे। इसके स्वरूप को आसानी से समझा जा सके, इसलिए मैं उदाहरण को नये ढंग से लिख रहा हू —

दीपक

इसवर सीय सेस चढे रथ ऊपर, तहक सारथी खड़े तुरग।
नगर हलक हालै नरनारी,
घर वधो छोडे घरवारी।
मिल तानू दी सीख उमंग ॥१॥

—वही पृ० १०९–११०

तीन अधिक मात्राओ को यदि नही गिना जाय तो पहली पक्ति इकतीस मात्राओं की गालान्त है। बाद की दोनो पंक्तिया सोलह मात्राओ की चौपाई सी तुकान्त हैं। चौथी पक्ति पन्द्रह मात्राओ का पद है जिसका प्रास पहली पंक्ति से है। यह एक अति सुन्दर छन्द है। तीन अधिक मात्राओ को छोड कर उत्थापनिका यो होगी —

दादा दादा दादा दादा, दादा दादा दादा गाल''
दादा दादा दादा दादा'
दादा दादा दादा दादा'
दादा दादा दादा गाल''

गाल के साथ गाल का और बीच की दो पंक्तियो मे दादा के साथ दादा का प्रास मिलता है।

चोटियो

वारै आवरै रिण रोपण वंका, बघु सुग्रीव बकारै।
ऊठै सुण घ्रमजघडमघायो, धीग क्रोध उर धारै।।
हू हिव अवियो पगमाड हकारै ।।१।।
मोने आय अनाहक मारचो, साम खूंन विण लेसा।
जादव वश देवकी जामण, घर अवतार धरेसा।।
दाखै दसरथ सुत वदलो जद देसा ।।४।।

—वही पृ० १५३–१५४

पहली कडी मे तीन मात्राए अधिक है अत. हम स्वरूप-निर्देश के लिए दूसरी कडी ही लेंगे। पहली दोनो पक्तिया अट्ठाईस मात्राओ की गागान्त हैं। अतिम चरण मे रघुनाथरूपक के अनुसार उन्नीस मात्राएं गागान्त होनी चाहिए। जिसका प्रास भी अन्य दोनो पक्तियो मे मिलना चाहिए। अब चित्तविलास नामक विचित्र गीत लेंगे।

चित्तविलास

धनुधारे ! रे धनुधारे !
सर एका बाल सिधारे।
महाराजधिराज सुग्रीव मनांरा सारा कारज सारे।
कीधो भूप पुरी केकंधा दोवण दूर विदारे।

रे धनुधारे।

रघुराजा ! रे रघुराजा !
रिष मूक गिडद दराजा।
चौमास रहे वे भ्रात सुचंगा ताम घटे जस ताजा।
देखे राम पयोधर दामण सीत विरह तन साजा।

रे रघुराजा !

—वही पृ० १५५–१५६

यह जरा अटपटी रचना है, गेय है और चतुष्कलो से निर्मित है। नीचे उसे चतुष्कलो मे—दादा सधियो मे पृथक्कृत प्रदर्शित किया गया है।

घनु ] । धा रे । रे घनु । धारे ।
दा । दादा । दादा । दादा । दा
सर । ए का । वार्लासि। धारे । रे घनु । धारे ।
दा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दा
महा । राजवि । राजसु। ग्रीव म। नारा । सारा ।कारज। सारे
दा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा
। कीधो । भूप पु । रीके । कवा ।दीवण । दूरवि । दारे ।रे घनु । धारे
। दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दादा । दा

रघु । राजा । रे रघु । राजा । —
दा । दादा । दादा । दादा । दा
रिप । मूकगि । ढद द । राजा ।रे रघु । राजा । —
चो ।मास र । आदि, आदि
दा । दादा ।

इस प्रकार से प्रस्तुत छंद की चतुष्कल व्यवस्था हो सकती है। रघुनाथरूपक के अनुमारपटकल दो वार प्रयुक्त हो। उसके मध्य मे एक गुरु अक्षर का संवोधन रखना चाहिए। इसके वाद चौदह मात्राओ का सप्रास पद होता है। तत्पश्चात अरटिया गीत का एक द्वाला आता है, जिसका अन्त प्रारम्भ के प्रथम पद के शुरू के शब्द से ही होता है। अब निसाणी संज्ञक गीतो पर विचार किया जाय —

शुद्ध निमाणी

सिंघ अजा सामल सलल पीवै इक थाळा,
तसकर दवे उलूक ज्यूं ऊंगा किरणाला।
पडी न छेडे पारको चिहु वरण विचाला,
ऐसा राज करे अवध दशरथ नृप-वाला ॥

--वही पृ० २७०

उत्थापनिका निम्न होगी —

दादा दादा दालदा' दादा दादा गा

यहा प्रत्येक चरण मे तेरह और दस कुल तेईस मात्राएं हैं। तुकात मे दो गुरु हैं।

गरवत निसाणी

दृढ प्रताप आठूं दिसा पसरै अवनी पर।
हितू कमल फूलै विहद भात चक्र हरभर ॥
निस अनीत कहुं लेस नह तह के दुख तीमर।
सूरजकुल सूरज तपै वढ तेत सियावर ॥

—वही पृ० २७०

उत्थापनिका —

दादा दादा दालदा' दादा दादा लल

शुद्ध निसाणी के सदृश्य ही इसमे दोहे की अर्द्धालि और दस मात्राए हैं। शुद्ध निसाणी के अन्त मे गा था, इसमे उसके स्थान पर लल होते हैं।

निसाणी गव्घर

जिण पुर नुपराजै अवरन गाजै केवल मेघ घुरायंदा।
सब रहे ठिकाणे हुकम प्रमाणें, मारुत मते चलाइंदा ॥
कालाद अराणें भय नहीं आणें भय दुज दीना लायदा।
राघव राजिन्दा अवधति नदा, ऐसा राज दिया यदा ॥

—वही पृ० २७१

इसकी उत्थापनिका निम्न हैं—

दा दादा दादा' दादा दादा' दादा दादा दादा गा

यही छद गुजराती मे कुछ अन्तर के साथ पद्मावती के नाम से प्रचलित है। दस और आठ मात्राओ मे प्रास, फिर चौदह मात्राएं, तुकात पद। कुल ३८ मात्राए। गुजराती के कवि दलपत राम द्वारा दिया गया लक्षण उदाहरण है—

दश आठे खासा, घरि अनुप्रासा, उपर कला चौदे आवे,
पद्मावती नामे, छद सुकामे, गुणवन्ता कविजन गावे।

—दलपत,पिंगल, पृ० २१

गव्घर निसाणी मे और पद्मावती छद मे मात्र इतना ही अन्तर है कि निसाणी मे चरणान्त मे तीन गुरु होने का विधान है, ऐसा कोई बन्धन पद्मावती के लिए नही है।

निसाणी पैंडी

जिण रइयत सात सुखा सरसाई, सातू ईत भीत नहकाई,
निजदल गवण अनम कर दीरघ घेरत नगर अरदा है।
पट रित ही सफल कुसुम वन दरखत, षट ही साख उपावैं हरषत,
बारह मास सदा मन भाया पावस पूर झरदा है।

—रघुनाथ रूपक गीतारो पृ० २७२

इसकी उत्थापनिका इस प्रकार होगी—

दा] दादा दादा दादा दादा' दादा दादा दादा गागा
दादा दादा दादा दादा' दादा दादा गागा गा

इसके प्रत्येक पद मे अठारह, सोलह और सोलह मात्राए सजाकर प्रास मिलाया जाता है और फिर अन्त मे मगण सहित चौदह मात्राए कही जाती है।

निसाणी सिर खुली

नाचे मोर निहारे अहिफण ऊपरे,
मूषक सीस न धारै घात मजारिया ।
माहोमाह न मारे वैर बुन्यादरा,
ऐसे तेज अकारै राजे रघुपति ॥

—वही पृ० २७३

वारह मात्राओ पर यति और प्रास, फिर नौ मात्राओ का पद और रचा जाता है । उत्थापनिका होगी —

दादा दादा दादा' दादा गालगा

निसाणी सोहणी

फिरै नचीता ग्वालिया गाया सिंघ करै रखवाली ।
निघडक एण पिलंग सूं दावालेण लगाकर आली ॥
चिडिया आद विहंग वन वाजा हूत हंसै दे ताली ।
वधै गरीवां वल् इधक ऐसी धाक सियावर वाली ॥

—वही पृ० २३४

उत्थापनिका इस प्रकार होगी —

दादा दादा दालदा' दादा दादा दादा गागा

पहले यति खंड मे दोहे का पहला यति खंड, उसके वाद चार चतुष्कल और गागान्त है ।

निसाणी रूपमाला

वामण चार वेद के वकता, आगम दृष्टी ज्ञान धुरन्धर ।
साहुकार सको धजवधी दूजी जात अलेप कुरदर ॥
सारा हीं सुखपूर विचारै निंदत और नरेस उरदर ।
ऐसी राम प्रभा जिम आगे देखत लागे सहज पुरंदर ॥

—वही पृ० २७४

यह एक वत्तीस मात्राओ का छंद है जिसकी अंतिम संधि गालल होती है । चारों चरणो मे प्रास ।

निसाणी मारु

धाम धाम जग होम वेद धुन रिष अभिराम ररदे ।
दयावत अत साह मोम दिल, हित परपीड हरदे ॥
पवन अवर जिह से सुखी अपारा वन गृह पूर वरदे ।
अदल नीति जगजीत अयोध्या रघुवर राज करदे ॥

—वही पृ० २७५

उत्थापनिका — दादा दादा दादा दादा' दादा दादा गागा

यह सोलह और बारह कुल मिलाकर अठ्ठाईस मात्राओ का छद है, अन्त मे दो गुरु और चारो चरणो मे प्रास ।

निसाणी झीगर

खटतीसूं वस तणा खितधारी विग्रह रूप वरारा है ।
धू नामे आय करे निजराणा ले धन जिके थरारा है ॥
घर घर का हू ता चहु चक धूजें दिल खल पडे दरारा है ।
कवसल्यानंद जसी का रेणा ऐसा तेज करारा है ॥

—वही पृ० २७७

उत्थापनिका :—

दा] दादा दादा दादा दादा' दादा दादा गागा गा

अठारह और चौदह – कुल बत्तीस मात्राएं । प्रासात मे मगण ।

निसाणी दुमिला

दड धजा के होत दार धनुवंका धार ।
पल छ सास पुणजै पुकार, छंद मदरा सार॥
चोरी परचित हरण नार नर जोरी नार ।
ऐसा राज करे उदार कवसल कंवार ॥

—वही पृ० २७८-२७७

उत्थापनिका – दादा दादा दालगालदा दादा गाल

ऐसी चार पक्तियो का एक छद होता है । पक्ति के मध्य मे आये गाल के आगे यति तथा इस गाल और पक्ति के अन्त मे आये गाल का प्रास । इस प्रकार इस छंद मे आठ प्रास । वैसे इसकी बनावट तेईस मात्राओ के रोला छंद जैसी है और बीच मे गाल लाने के लिए दूसरी अष्टकल सधि दालगालदा करनी आवश्यक है ।

निसाणी वार

सेवें ससि सूरज इन्द सिव ब्रह्मादि ब्रह्मा वृंदारका ।
जपै दुय रसण हजार सूं हरिगुण नित सीस हजार का ॥
कह कह सह थका मछ कहै पंडत जन वारापार का ।
वरणन कर कासूं वरणऊ, कवसलजिह राजकवार का ॥

— वही पृ० २७८

उत्थापनिका इस प्रकार होगी —

दा] दादा दादा दालदा' दादा दादा दागा लगा

पन्द्रह और पन्द्रह-कुल मिला कर तीस मात्राए । प्रासान्त मे रगण ।

चतुष्कल रचनाए अब समाप्त हो गई है, अत त्रिकल रचनाओ को विचारार्थ लिया जा रहा है । डिंगल गीतो मे त्रिकल रचनाएं अपेक्षाकृत कम हैं । सबसे पहले हम गोखो नामक गीत पर विचार करेंगे ।

गोखो

विदेही तणें दिवाण । ईम चाप धरे आण ।।
तोडवा अनेक ताण । ऊठिया करे अपाण ।।
राज राव अनै राण । पिनाक पै धरे पाण ।।
हिले होय हीणमाण । दई वाण दई वाण ।।१।।

—वही पृ० ७६

रघुनाथरूपक के अनुसार प्रत्येक पद में आठ अक्षरो से बारह मात्राएं करनी और ऐसे आठ चरण किये जायँ । अन्त मे गुरु लघु रखा जाय और आठो चरणो का प्रास मिले और अन्त की पक्ति अथवा चरण मे वीप्सा हो । ऊपर आठ वर्णों से बारह मात्राए होती हैं, यह बात ठीक है किन्तु प्रत्येक मे त्रिकल सधि के चार आवर्तन भी है । अन्त में गुरु लघु या गाल निर्देशित है, अत. इसे गाल के चार आवर्तन वाला छन्द कहना उचित ही है । अन्तिम त्रिकल के अलावा यदि किसी स्थान पर गाल की जगह लगा भी आ जाय तो स्वीकृत किया जाना चाहिए । इसकी उत्थापनिका निम्न होगी—

गाल गाल गाल गाल

आठ के स्थान पर चार पद करने पर अर्ध-गोखो गीत बन जाता है । उसमे भी अन्त्य पद मे वीप्सा होनी चाहिए । देखिए रघुनाथ रूपक गीतारो पृ० १३६ । अब वीरकंठ लें ।

वीरकंठ

करा जोड रूपकीस, साम पाय नाम सीस ।
बाध चाल महावीर, कूदियो किसीस ।।
निसाचरा कालनेम, पतीलक तणो पेम ।
माग वीच वणे रह्यो, सदंभा मुनीस ।।१।।

—वही पृ० १९५

उत्थापनिका इस प्रकार होगी —

गाल गाल गाल गाल, गाल गाल गाल गाल ।
गाल गाल गाल गाल, गाल गाल गाल ।।

यह आधा छन्द हुआ । इसके अन्त्य गाल के साथ शेष आधे छन्द के अन्त्य गाल का प्रास मिलता है । अन्त्य सधि के रूप मे गाल ही आयेगा, हा कही-कही लगा बीच मे आ सकता है । अब हम पचकल रचनाओ पर विचार करेंगे, जिनमें सबसे पहले वडो साणोर लें ।

वडो साणोर

भुरा दरस सर पङ्ग मुनुकला तेवीस धर,
जुग विपस सपत कल दुसर जतरैं ।

पच कलतणी द्वै चार गण विषम पद,
सामुहे मेल गण कला सतरे ॥१॥
—वही पृ० ५०

उत्थापनिका—लदा दालदा दालदा दालदा दालदा
दालदा दालदा दालदा गा
दालदा दालदा दालदा दालदा
दालदा दालदा दालदा गा

ऊपर दी गई उत्थापनिका से बिल्कुल ही भिन्न लक्षण रघुनाथ रूपक मे दिये गये हैं। उसके अनुसार प्रथम पद मे छ., पाच, पाच, सात मात्राओ से मिल कर तेवीस मात्राए, दूसरे पद मे दो बार पाच-पाच मात्रा फिर सात मात्रा। विषम पद अर्थात् तीसरे चरण मे पाच-पाच मात्राओ के चार गण होते है और चौथे चरण मे सत्रह मात्राए रखनी चाहिए। इसी प्रकार प्रास और गुरु-लघु का नियम है। परन्तु गहराई से देखने पर साफ जाहिर हो जाता है कि इसमे और झूलना छन्द मे कोई विशेष अन्तर नही है। अधिकाश डिगल गीतो के समान ही इसकी पहली पक्ति मे तीन मात्राए अधिक है। यदि उन्हे बाद कर दें तो यह झूलना छन्द बन जाता है।

शुद्ध सँणोर

मगण आद गुर तीन फल रभा विदुधा मही,
पिता पिंगल गिरा मात तन पीत।
रिषि कस्यप अरोहण कमठ शृगार रस,
मगध पत दुज वरण नयण त्रिय मीत ॥१॥
—वही पृ० ५२-५३

उत्थापनिका – दाल ] दालदा दालदा दालदा दालदा
दालदा दालदा दालदा गाल

पहली पक्ति मे तीन मात्राए अधिक है, उन्हे बाद करने पर पचकल के आवर्तन झूलने के समान ही चलते है। अन्तर इतना ही कि जहाँ झूलना मे अन्तिम सधि खण्डित होकर गा रह जाती है, वहा इसमे गाल रहती है। इसमे भी दालदा के स्थान पर कभी-कभी लदादा आ जाता है। इसके बाद रघुनाथरूपककार ने प्रहास अथवा गरवत नाम की रचना के लक्षण दिये है। वह भी मात्र गान्त झूलना छन्द है जिसकी पहली पक्ति मे तीन मात्राए अधिक होती है। अब मुकतागृह नामक गीत पर विचार किया जाय।

मुकतागृह

पगा वद उतमग मा कनैथी पधारे,
पधारे महलको दंड पाणी।
विदेही सुतानै गुणी जेती विगत,
विगत तेती पुणी तात वाणी ॥१॥
—वही पृ० १०४

पहली पक्ति मे तीन मात्राएं अधिक होती हैं। उनके अलावा लदादा के मिश्रण वाला झूलना ही जान पड़ता है। हा, इसकी एक अपनी विशेषता है और वह यह कि इसकी पहली पक्ति के अन्तिम शब्द से ही दूसरी पक्ति का आरम्भ होता है। इसी प्रकार तीसरी पक्ति के अन्तिम शब्द से ही चौथी पक्ति का आरम्भ होता है।

सावझडो

सुण वयण अगद कलह, सुभड सरसाविया,
थरक जलथाल जिम त्रिकुट जण थाविया।
चाल वाथे धुरा दनुज ललचाविया।
अतवप अकपन समर सज आविया ॥१॥

—वही पृ० १८३

पहली पक्ति मे तीन मात्राएं अधिक हैं अन्यथा प्रस्तुत रचना कामिनीमोहन या मदनावतार कही जा सकती है। चारो पक्तियो मे एक ही प्रास है। जब यह प्रास मात्र दो पक्तियो में हो, उसे अर्धसावझडा गीत कहा जाता है। अब इसके बाद हम चोटियाल गीत पर चर्चा करे गे।

चोटियाल

सुणे सुपनखा वैण चढ़ हाकिया साकुरा,
खरदूषर त्रिसर पल झाल् खागा,
पूर तन पहरिया ॥
उरस छवता थका आविया अडाकी,
आखता असुर रघुवीर आगा,
कोप लोयण किया ॥१॥

—वही पृ० १३१

पहली तीन मात्राओ को बाद करने पर गुर्वन्त झूलने की पूरी पक्ति आती है। इसके बाद दालदा दालगा वाली एक अतिरिक्त पंक्ति आती है। इसी प्रकार की रचना की एक आवृति फिर करने पर पूरा पद होता है। दीर्घ झूलना पक्तियो मे प्रास होता है, इसी प्रकार दोनो अतिरिक्त पक्तियो मे भी प्रास आता है। उत्थापनिका यो है —

दाल ] दालदा दालदा दालदा दालदा
दालदा दालदा दालदा गा
दालदा दालगा।

यह हुआ आधा अंश, यदि इतना ही और बढा दिया जाय तो चोटियाल गीत बन जाता है। अब सप्तकल रचनाओ पर विचार किया जाय। सबसे पहले प्रौढ लिया जाय।

प्रौढ

मगके मुकामां करै मिथुला। आविया अवधेस।
सुण अतुल साज झलूस सारा। मिले छक मिथलेस ॥१॥

—वही पृ० ८३

रघुनाथ रूपककार के अनुसार पाच, चार, तीन, चार इस प्रकार से विषम पदो मे सोलह मात्राएं होती है। तीन, चार और तीन इस तरह दस मात्राएं, अन्त मे गुरु-लघुयुक्त प्रास सम पदो मे होती है। विचार करने पर ज्ञात होता है कि यह दो प्रासयुक्त चरणो वाली एक सप्तकल पक्ति है। मेरी दृष्टि से इसकी उत्थापनिका यो होगी —

दा ] दालदादा दालदादा' दालदादा गाल

अन्त्य गाल के बाद की दो मात्राए अनक्षर रहती हैं, जो आगे की पक्ति के प्रारम्भिक निस्ताल दा के साथ मिलकर सप्तकल पूरा करती हैं। कभी-कभी दाल-दादा के स्थान पर लदा—दादा आता है। प्रौढ के दूसरे प्रकार मे पक्ति मे प्रारम्भिक निस्ताल दा नही होता, मात्र यही अन्तर है। उदाहरण लीजिए —

प्रीतकर पूरहूत ऊपर। उठे रघुवर आप।
सहस भग किय चसम सहसा। सकत मेटे श्राप ॥
—वही पृ० ८५

इस गीत को सोरठिया गीत भी कहते है। अब इकखरो लेंगे।

इकखरो

सुण मेसरे सुण मेसरे, दिलके कई उपदेसरे।
वनवास जावण वेसरे, इम आखियो अवधेसरे॥१॥
—वही पृ० १०७

उत्थापनिका—दादालदा दागालगा। दादालदा दागालगा

यह आधा हुआ। प्रत्येक चरण चौदह मात्राओ का, दादालदा के दो आवर्तन, चरणान्त में गालगा तथा चारो ही चरणो का एक प्रास।

हेलो

उठ आय कवसल मात आगें, लुलें सीरष पाय लागे।
दखै वायक दीण॥
कैकई वदनाम कीधो, दोप मोटो मनै दीधो।
हुवो सारै हीण॥१॥
—वही पृ० ११६

उत्थापनिका—दा। ] दालदादा दालदादा' दालदादा दालदादा
दालदादा गाल

यह आधा छंद हुआ। पहली पक्ति मे अन्तरप्रास और उसके आगे दालदादा गाल की एक छोटी सी पक्ति जिसका प्रास ऐसी ही आगे की पक्ति के साथ मिलता है। ऊपर दिये गये उदाहरण से प्रास-योजना स्पष्ट हो जायगी। गाल के बाद की चार मात्राएं अनक्षर रहती हैं। पहले पद की पहली पक्ति मे दो मात्राए अधिक, बाकी अन्यत्र चौदह मात्राए।

